"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 86 ] रायपुर, मंगलवार, दिनांक 21 मार्च 2006—फाल्गुन 30, शक 1927

वित्त तथा योजना विभाग
(वाणिज्यिक कर विभाग)
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 21 मार्च 2006

### अधिसूचना

क्रमांक एफ-10/6/2006/वाक/पांच (12).— चूंकि राज्य सरकार का यह विचार है कि छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम 2005 (क्रमांक 2 सन् 2005) के अधीन निम्नलिखित नियम बनाये जाए और प्रवृत्त किए जाए.

अतएव, उक्त अधिनियम की धारा 71 द्वारा प्रदत्त शक्तियों और अधिनियम के अधीन अन्य सभी समर्थकारी शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतदद्वारा, निम्नलिखित नियम बनाती हैं, अर्थात:-

## अध्याय - 1

1. **संक्षिप्त नाम और प्रारम्भ.-** (1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर नियम, 2006 है.

(2) वे दिनांक 1 अप्रेल, 2006 से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.-** (1) इन नियमों में जब तक संदर्भ में अन्यथा अपेक्षित न हो,-

(क) अधिनियम से अभिप्रेत है छत्तीसगढ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 (क. 2 वर्ष 2005),

(ख) "अपीलीय अधिकारी" से अभिप्रेत है अपीलीय उपायुक्त या अधिकरण,

(ग) किसी व्यापारी के संबंध में "समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी" से अभिप्रेत है उस वृत्त का वाणिज्यिक कर अधिकारी, जिसमें व्यापारी के कारबार का स्थान स्थित हो, या यदि राज्य में किसी व्यापारी के एक से अधिक कारबार के स्थान हो तो उस वृत्त का वाणिज्यिक कर अधिकारी, जिस वृत्त में उसके कारबार का प्रधान स्थान स्थित हो,

(घ) "कर निर्धारक अधिकारी" से अभिप्रेत है, धारा 3 के अधीन नियुक्त अधिकारी जिसे

आयुक्त द्वारा अधिनियम के अंतर्गत कर निर्धारण, शास्ति आरोपण तथा ब्याज अधिरोपण की शक्तियां प्रत्यायोजित की गई है,

(ड) "वृत्त" से अभिप्रेत है धारा 3 की उपधारा (4) के अधीन जारी किए गए आदेश में विनिर्दिष्ट किसी वाणिज्यिक कर अधिकारी की अधिकारिता की स्थानीय सीमाओं के भीतर समाविष्ट क्षेत्र,

(च) "प्रारूप" से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न प्रारूप,

(छ) किसी व्यापारी के संबंध में "शासकीय कोषालय" से अभिप्रेत है,-

(एक) व्यापारी के कारबार का एक ही स्थान हो तो उस जिले में का, जिसमें उसके कारबार का स्थान स्थित हो, कोषालय या उप-कोषालय,

(दो) यदि व्यापारी के कारबार के एक से अधिक स्थान हो तो उस जिले का, जिसमें उसके कारबार का प्रधान स्थान स्थित हो, कोषालय या उप कोषालय,

(ज) "निरीक्षक" के अभिप्रेत है धारा 3 के अधीन नियुक्त निरीक्षक, वाणिज्यिक कर,

(झ) "निरीक्षण अधिकारी" से अभिप्रेत है धारा 3 की उपधारा (1) के खण्ड (ग) से लेकर (छ) तक में विनिर्दिष्ठ कोई भी ऐसा अधिकारी जिसे आयुक्त धारा 57 के प्रयोजन के लिए अपनी शक्तियां प्रत्यायोजित की है,

(ञ) "रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी" से अभिप्रेत है वह समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी अथवा धारा 3 के अधीन नियुक्त वह अधिकारी जिसे आयुक्त धारा 16 और 18 के प्रयोजनों के लिए अपनी शक्तियां प्रत्यायोजित करता है,

(ट) "निरसित अधिनियम" से अभिप्रेत है अधिनियम कमांक 5 सन् 1995 की धारा 81 द्वारा निरसित मध्यप्रदेश सामान्य विकयकर अधिनियम, 1958 (कमांक 2 सन् 1959) तथा अधिनियम द्वारा निरसित छत्तीसगढ़ वाणिज्यिक कर अधिनियम 1994 (कमांक 5 सन् 1995),

(ठ) "निगरानी अधिकारी" से अभिप्रेत है आयुक्त अथवा धारा 3 के अधीन नियुक्त अधिकारी जिसे आयुक्त द्वारा धारा 49 के अधीन शक्तियां प्रत्यायोजित की गई है,

(ड) "धारा" से अभिप्रेत है अधिनियम की धारा,

(ण) "भंडागार" से अभिप्रेत है कोई ऐसा अहाता, पात्र या भवन् जिसमें कोई व्यापारी अपने माल का स्टाक रखता है,

(2) इसमें प्रयुक्त किन्तु परिभाषित नहीं किये गये और अधिनियम में परिभाषित किये गये अन्य समस्त शब्दों और अभिव्यक्तियों का वही अर्थ होगा जो उनके लिए अधिनियम में दिया गया है.

## अध्याय – 2

3. नियुक्ति–

(1) धारा 3 की उपधारा (1) के खण्ड (च) और (छ) में विनिर्दिष्ट अधिकारी आयुक्त द्वारा नियुक्त किये जाएंगे;

(2) किसी क्षेत्र का निरीक्षक उस क्षेत्र में अधिकारिता का प्रयोग करने वाले सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी तथा वाणिज्यिक कर अधिकारी के अधीनस्थ होगा. किसी क्षेत्र में वाणिज्यिक कर अधिकारी की सहायता के लिए पदस्थ सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी ऐसे वाणिज्यिक कर अधिकारी के अधीनस्थ होगा. वाणिज्यिक कर अधिकारी तथा सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी उस क्षेत्र के भीतर, जिसमें वह अधिकारिता का प्रयोग करता है, उद्भूत होने वाले सभी विषयों में ऐसे क्षेत्र पर अधिकारिता का प्रयोग करने वाले सहायक आयुक्त के अधीनस्थ होगा।

(3) सभी निरीक्षक, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, वाणिज्यिक कर अधिकारी तथा सहायक आयुक्त जिस क्षेत्र में वे अधिकारिता का प्रयोग कर रहे हो उस क्षेत्र में उद्भूत होने वाले सभी विषयों के संबंध में ऐसे क्षेत्र में अधिकारिता का प्रयोग करने वाले उपायुक्त तथा अपीलीय उपायुक्त के अधीनस्थ होंगे।

(4) धारा 3 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) से लेकर (छ) तक में निर्दिष्ट प्राधिकारी अपर आयुक्त के अधीनस्थ होंगे और अपर आयुक्त, आयुक्त के अधीनस्थ होगा।

(5) धारा 3 की उपधारा (1) के खण्ड (ग) से लेकर (छ) तक में विनिर्दिष्ट प्राधिकारी अधिनियम के या उसके अधीन बनाए गए किन्हीं भी नियमों के अधीन प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करने में और अपने कर्त्तव्यों और कृत्यों का निर्वहन करने में ऐसे निर्देशों का पालन करेंगे, जो आयुक्त द्वारा समय-समय पर जारी किए जाए।

**4. अधिकरण का गठन एवं उसके कार्य–**

(1) अधिकरण में, राज्य शासन द्वारा नियुक्त अध्यक्ष तथा एक सदस्य होगा।

(2) (क) अधिकरण का अध्यक्ष वह व्यक्ति होगा, जो अधिकतम वेतनमान पर उच्चतर न्यायिक सेवा का सदस्य है या रह चुका है या भारतीय प्रशासनिक सेवा का छत्तीसगढ़ संवर्ग से सेवारत या सेवानिवृत्त सदस्य हो जो छत्तीसगढ़ शासन के प्रमुख सचिव या समकक्ष पद पर कम से कम तीन वर्ष तक पद धारण कर चुका हो,

(ख) सदस्य वह व्यक्ति होगा, जो मध्यप्रदेश या छत्तीसगढ़ में कम से कम तीन वर्ष के लिए अपर आयुक्त, वाणिज्यिक कर का पद धारित कर चुका हो।

(3) (क) अध्यक्ष पदभार ग्रहण करने की तारीख से पांच वर्ष की अवधि तक या पैंसठ वर्ष की आयु होने तक, जो भी पूर्वतर हो, पद धारण करेगा।

(ख) सदस्य पदभार ग्रहण करने की तारीख से पांच वर्ष की अवधि तक या बांसठ वर्ष की आयु होने तक, जो भी पूर्वतर हो, पद धारण करेगा।

(4) अधिकरण का अध्यक्ष या सदस्य किसी भी समय अपने पद से इस्तीफा दे सकेगा और ऐसा इस्तीफा राज्य शासन द्वारा स्वीकृत दिनांक से प्रभावी होगा।

(5) राज्य शासन अधिकरण के अध्यक्ष या सदस्य की नियुक्ति को कार्यकाल की समाप्ति के पूर्व समाप्त कर सकेगा, यदि अध्यक्ष या सदस्यः

(क) दिवालिया न्यायनिर्णित हो गया हो; या

(ख) अपनी कार्य अवधि में कार्यालयीन कर्तव्यों के बाहर वेतनभोगी सेवा में कार्यरत हो; या,

(ग) राज्य शासन के मतानुसार, वह शारीरिक या दिमागी अयोग्यता के कारण से सतत कार्य करने के अक्षम हो; या,

(घ) नैतिक अनाचार के किसी अपराध में शामिल होने के लिए सिद्धदोष पाया गया हो।

(6) अधिकरण का मुख्यालय रायपुर में होगा।

(7) अधिकरण के कार्यो का सम्पादन अध्यक्ष/सदस्य में किसी एक के द्वारा या पूर्ण पीठ द्वारा किया जाएगा। आयुक्त के आदेश के विरूद्व अपील अध्यक्ष या अध्यक्ष एवं सदस्य से बनी पीठ द्वारा सुनी तथा निर्णित की जाएगी।

(8) यदि अधिकरण के अध्यक्ष/सदस्य का मत, किसी एक सदस्य द्वारा पूर्व में पारित निर्णय से भिन्न है, तो प्रकरण पूर्ण पीठ को निर्दिष्ट किया जाएगा।

(9) राज्य शासन के परामर्श से, अधिकरण अपनी प्रक्रिया एवं कामकाज के निपटारे को विनियमित करने के लिए विनियम, जो इस अधिनियम तथा इसके अधीन बनाए गए नियमो से सुसंगत हो, बनाएगा।

(10) अधिकरण के अध्यक्ष एवं सदस्य के वेतन, भत्ते तथा अन्य निबन्धन एवं शर्तें, ऐसी होंगी, जैसा कि राज्य शासन आदेश द्वारा विनिर्दिष्ट करें, परंतु उनकी पूर्व की सेवाओं के प्रतिकूल नहीं होगी।

(11) (क) राज्य शासन, अधिकरण को, उसके कार्य निर्वहन में सहायता के लिए, आवश्यक अधिकारी एवं अन्य कर्मचारियो की प्रकृति तथा संवर्ग सुनिश्चित करेगा और ऐसे अधिकारी एवं कर्मचारी जैसा कि वह उचित समझे, उपलब्ध कराएगा।

(ख) अधिकरण के अधिकारी एवं अन्य कर्मचारी अपने कर्तव्यों का निवर्हन अध्यक्ष के सामान्य अधीक्षण में करेंगे।

(ग) अधिकरण के अधिकारियों एवं अन्य कर्मचारियों के वेतन एवं भत्ते तथा सेवा की शर्तें, वैसी होंगी जैसा कि राज्य शासन निर्धारित करें।"

## अध्याय – 3

**5. धारा 4 की उपधारा (1) के अधीन कुल राशि (टर्न ओवर) की सीमा तथा धारा 9 की उपधारा (2) के खण्ड (ख) कय मूल्यों के योग की सीमा–**

(1) धारा 4 की उपधारा (1) के प्रयोजन के लिये सीमा होगी,

| | |
|---|---|
| (क) किसी ऐसे व्यापारी के सम्बन्ध में जो किसी वर्ष में ऐसे माल का राज्य में आयात करता है जिसका मूल्य एक लाख रूपये से कम न हो, | दो लाख रूपये |
| (ख) किसी ऐसे व्यापारी के सम्बन्ध में जो एक लाख रूपये से अन्यून माल का किसी वर्ष में विनिर्माण करता है, | दो लाख रूपये |
| (ग) किसी ऐसे व्यापारी के सम्बन्ध में जो उप–खण्ड (क) तथा (ख) में नहीं आता है | दस लाख रूपये |

(2) धारा 9 की उपधारा (2) के खण्ड (ख) के लिये सीमा पांच लाख रूपये होगी.

**6. दायित्व के निर्धारण के लिये कार्यवाही प्रारम्भ करना–**

(1) धारा 5 की उपधारा (1) के अधीन दायित्व के निर्धारण के लिये कार्यवाही प्रारूप 1 में सूचना जारी कर प्रारम्भ की जावेगी.

(2) धारा 5 की उपधारा (1) के अधीन किसी व्यापारी के दायित्व का निर्धारण करने संबंधी आदेश प्रारूप 2 में होगा, ऐसे आदेश की एक प्रति आदेश के पारित होने की तारीख से तीस दिन के भीतर व्यापारी पर तामिल की जावेगी.

**7. ठेकेदार तथा मालिक (प्रिंसिपल) या कमीशन अभिकर्ता द्वारा कर का भुगतान प्रमाणित करने की रीति—**

(1) ठेकेदार द्वारा धारा 6 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) के अधीन किया गया दावा उप—ठेकेदार द्वारा फार्म 3 में जारी किये गये घोषणा पत्र द्वारा समर्थित होगा तथा यह ऐसे दावे के प्रमाण में मान्य होगा.

(2) मालिक (प्रिंसिपल) द्वारा धारा 6 की उपधारा (2) के खण्ड (ख) के उपखण्ड (1) के अधीन किया गया दावा कमीशन अभिकर्त्ता द्वारा बाजार में प्रचलित पद्धति के अनुरूप जारी आढ़त पट्टी अथवा विक्रय लेखा द्वारा समर्थित होगा, तथा यह ऐसे दावें के प्रमाण में मान्य होगा.

(3) कमीशन अभिकर्ता द्वारा धारा 6 की उपधारा (2) के खण्ड (ख) के उप खण्ड (2) के अधीन किया गया दावा मालिक (प्रिंसिपल) द्वारा फार्म 4 में जारी किये गये घोषणा पत्र द्वारा समर्थित होगा तथा यह ऐसे दावे के प्रमाण में मान्य होगा.

**8. कर का प्रशमन—**

(1) धारा 10 की उपधारा (1) में निर्दिष्ट प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, जो कार्य संविदा अथवा संविदाओं के निष्पादन में प्रदाय किए गए माल के संबंध में उसके द्वारा देय कर के बारे में प्रशमन के रूप में एक मुश्त भुगतान करने का इच्छुक हो, कार्य संविदा अथवा संविदाओं के निष्पादन के प्रारंभ होने के तीस दिनों के भीतर जब तक कि पर्याप्त कारण से रोके न गये हों, समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्रारूप 5 में एक आवेदन प्रस्तुत करेगा।

(2) आवेदन प्राप्त होने पर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी आवेदन की सत्यता का सत्यापन करेगा तथा समाधान हो जाने पर रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को प्रशमन के रूप में एक मुश्त भुगतान करने की लिखित में आदेश द्वारा अनुज्ञा प्रदान करेगा तथा उसकी एक प्रति आवेदन करने वाले रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को भेजेगा।

(3) प्रशमन के रूप में एक मुश्त भुगतान की जाने वाली रकम, नीचे विनिर्दिष्ट प्रत्येक प्रकार की संविदा के सामने उल्लिखित दर से अवधारित की जाएगी और यह रकम ऐसी कार्य संविदा के संबंध में रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा प्राप्त अथवा प्राप्य कुल आर्थिक प्रतिफल पर ऐसी दर से इस प्रकार अवधारित की जाएगी—

| कमांक | संविदा का प्रकार | दर जिस पर एक मुश्त राशि अवधारित की जाएगी |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | सिविल निर्माण कार्य, जैसे भवनों पुलों, सड़कों, बांध, बराजों, नहरों, मोड़ों का निर्माण, इसमें निम्नलिखित सम्मिलित नहीं होगे,—<br>(क) एयर कंडीशनर, एयरकूलर अथवा एयर कंडीशनिंग उपकरण का प्रदाय तथा संस्थापन।<br>(ख) विद्युत सामान एवं उपकरण का प्रदाय तथा फिटिंग<br>(ग) एलिवेटर (लिफ्ट) एवं एस्केलेटर का फेब्रिकेशन तथा संस्थापन। | 2 प्रतिशत |

| | | |
|---|---|---|
| 2. | संयंत्र तथा मशीनरी का फेब्रीकेशन तथा संस्थापन। | 3 प्रतिशत |
| 3. | एयर कंडीशनरों, एयरकूलरों, एयर कंडीशनिंग उपकरणों, जिसमें डीप फीजर, शीतागार संयंत्र तथा नमीकरण संयंत्र सम्मिलित हो, का प्रदाय तथा संस्थापन | 10 प्रतिशत |
| 4. | सभी अन्य संविदाएं, जो उक्त कमांक 1 से 3 में विनिर्दिष्ट न हों | 4 प्रतिशत |

(4) कार्य संविदा अथवा संविदाओं के निष्पादन के आरंभ होने पर, रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, जिसे उपनियम (1) के अधीन अनुज्ञा दी गई हो, भुगतान प्राप्त अथवा प्राप्य होने के तीस दिन के भीतर उक्त रकम पर प्रशमन के रूप में देय रकम में से उतनी ही रकम का शासकीय कोषालय में भुगतान करेगा जो धारा 27 की उपधारा (2) के उपबंधों के अधीन स्त्रोत पर काटी गई रकम को घटाने के बाद शेष रहती है।

(5) प्रत्येक ऐसा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, 30 जून, 30 सितम्बर, 31 दिसम्बर तथा 31 मार्च को समाप्त होने वाली तिमाही की समाप्ति के तीस दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 6 में एक विवरण भेजेगा और साथ ही चालान की प्रतियॉ तथा तिमाही के दौरान की गई प्रशमन के रूप में एक मुश्त रकम के भुगतान के प्रमाण स्वरूप उक्त धारा की उपधारा (2) के अधीन स्त्रोत पर रकम की कटौती करने वाले व्यक्ति द्वारा धारा 27 की उपधारा (3) के अधीन जारी किए गए प्रमाण–पत्र भेजेगा।

(6) समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी प्ररूप 6 में विवरण के प्राप्त हो जाने पर, रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा प्रशमन के रूप में भुगतान की गई रकम के सही होने का सत्यापन करेगा। यदि भुगतानों के सही होने के बारे में उसका समाधान न तो वह लिखित आदेश द्वारा, तिमाही के दौरान रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा देय सही रकम का अवधारण करेगा और यदि इस प्रकार अवधारित रकम भुगतान की गई रकम से अधिक हो तो समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी, रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से, उसके द्वारा इस प्रयोजन के लिए जारी की गई मॉग सूचना की तामील की तारीख से पंद्रह दिनों के भीतर बकाया रकम के भुगतान की अपेक्षा करेगा। रजिस्ट्रीकृत व्यापारी विनिर्दिष्ट अवधि सात दिवस के भीतर ऐसे भुगतान के प्रमाण स्वरूप चालान की प्रति भेजेगा।

(7) जहॉ रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, उपनियम (6) के अधीन जारी की गई मांग सूचना में विनिर्दिष्ट अवधि के भीतर, अथवा ऐसी आगामी अवधि, जो इस संबंध में उसके द्वारा दिए गए आवेदन पर इस प्रयोजन के लिए मंजूर की गई हो, के भीतर बकाया रकम का भुगतान करने में असफल रहता है तो समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी कार्य संविदा अथवा संविदाओं, जिनके संबंध में ऐसा व्यतिकम किया गया है, के संबंध में उपनियम (2) के अधीन रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को दी गई अनुज्ञा प्रतिसंहृत कर सकेगा तथा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी ऐसी कार्य संविदा तथा संविदाओं के जिनके संबंध में अनुज्ञा प्रतिसंहृत कर दी गई हो, धारा 21 के अधीन कर निर्धारित किए जाने के लिए दायी होगा।

(8) जब उपनियम (2) के अधीन रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को दी गई अनुज्ञा उपनियम (7) के अधीन प्रतिसंहृत कर ली गई हो, तो धारा 19, 21, 41 तथा 42 के उपबंध ऐसे रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को, ऐसी कार्य संविदा के संबंध में, जिसके लिये उसे ऐसी अनुज्ञा दी गई हो, लागू होंगे।

(9) धारा 10 की उपधारा 2 के अधीन कर के एवज में प्रशमन के द्वारा एक मुश्त राशि भुगतान के लिये पात्र व्यापारी प्रारूप 5 में समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को धारा 10 की उपधारा (2) के खण्ड (अ) में निहित समयावधि में विकल्प प्रस्तुत कर सकेगा।

(10) जिस वर्ष के लिये रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा विकल्प प्रस्तुत किया गया है उसकी प्रत्येक तिमाही के लिये पके अन्न (कुक्ड फुड) को छोड़कर अनुसूची दो में विनिर्दिष्ट वस्तुओं की कुल विक्रय राशि (टर्नओवर) पर आधा प्रतिशत तथा पके अन्न (कुक्ड फुड) की विक्रय राशि पर आठ प्रतिशत की दर से एक मुश्त राशि देय होगी। ऐसी एकमुश्त राशि का भुगतान तिमाही की समाप्ति के पंद्रह दिन के भीतर प्रपत्र 34 में चालान द्वारा किया जावेगा। चालान की एक प्रति भुगतान के प्रमाण में भुगतान के सात दिन के भीतर उक्त अवधि मे किये गये विक्रय के विवरण की जानकारी प्रारूप 7 में संलग्न कर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को भेजेगा।

(11) जहाँ धारा 10 की उपधारा (2) के खण्ड (अ) के अधीन दिया गया विकल्प उक्त उपधारा के खण्ड (ब) के प्रावधानों के अधीन प्रतिसंहृत हो जाता है तो ऐसा व्यापारी उस दिनांक से जिससे कि विकल्प प्रतिसंहृत हो गया है, वर्ष की समाप्ति तक की अवधि के लिये धारा 19 के प्रावधानों के अनुरूप विवरण पत्र प्रस्तुत करेगा।

## अध्याय – 4

**9. धारा 13 तथा धारा 73 के अधीन आगत कर के रिबेट का रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा, दावा प्रस्तुत किया जाना अथवा उसे ऐसा करने के लिये अनुज्ञात किया जाना:—**

(1) किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा धारा 19 के अधीन उसके विवरण में अधिनियम की धारा 13 की उपधारा (1) के अधीन आगत कर के रिबेट का जो दावा किया जावेगा, वह विक्रेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा जारी बिल, बीजक अथवा कैश मेमो से समर्थित होगा. ऐसा कोई दावा ऐसे रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा फार्म 17 में अपने विवरण में किया जावेगा और यह धारा 21 की उपधारा (4), -उपधारा (5) अथवा उपधारा (6) के अधीन कर निर्धारण के समय सम्बन्धित बिल, बीजक अथवा कैश मेमो प्रस्तुत करने पर अनुज्ञात किया जावेगा, यदि कथित बिल, बीजक या कैश मेमो में विक्रेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा वसूल किये गये कर की राशि पृथक से नहीं दर्शाई गई है तो ऐसा दावा प्रस्तुत नहीं किया जावेगा अथवा उसे अनुज्ञात नहीं किया जावेगा।

(2) जहाँ अनुसूची दो में विनिर्दिष्ट माल किसी अन्य व्यापारी को कमीशन पर विक्रयार्थ भेजने वाले व्यापारी से भिन्न रजिस्ट्रीकृत व्यापारी उक्त अनुसूची में विनिर्दिष्ट माल जो धारा 8 के खण्ड (एक) के अधीन करयोग्य है, विक्रय के लिए अथवा,उक्त अनुसूची में वर्णित माल के छत्तीसगढ़ राज्य के भीतर, या अंतर्राज्यीय व्यापार या वाणिज्य के अनुक्रम में या राज्य के बाहर विक्रय हेतु या उक्त अनुसूची अथवा अनुसूची एक में विनिर्दिष्ट माल के भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर माल के निर्यात के अनुक्रम में विक्रय हेतू विनिर्माण के लिये/विनिर्माण में या खनन के लिये/खनन में उपयोग अथवा उपभोग के

लिये क्रय करता है तो ऐसे व्यापारी द्वारा धारा 13 की उपधारा (1) के अधीन आगत कर के रिबेट का दावा विक्रेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा ऐसे माल के सम्बन्ध में धारा 8 के खण्ड (एक) के अधीन वसूल किये कर की राशि जो सन्दर्भित बिल, बीजक अथवा कैश मेमो में पृथक से दर्शाई गई है, के लिये प्रस्तुत किया जावेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

परन्तुः—

छत्तीसगढ़ राज्य के बाहर विक्रय किये गये माल तथा अधिनियम की अनुसूची—2 में विनिर्दिष्ट विक्रय किये माल के विनिर्माण के लिये/विनिर्माण में या खनन के लिये/खनन में उपयोग अथवा उपभोग किये गये माल के सम्बन्ध में आगत कर के रिबेट का दावा आगत कर के चार प्रतिशत की दर से अधिक का अनुज्ञात किया जावेगा।

(3) (क) जहां कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी पूंजीगत माल का क्रय कारबार के दौरान उपभोग के लिये या विनिर्माण के लिये/विनिर्माण में या खनन के लिये/खनन में उपयोग अथवा उपभोग के लिये करता है तो धारा 13 के अन्तर्गत आगत कर के रिबेट की गणना नियम (2) के प्रावधानों के अनुरूप की जाकर ऐसे व्यापारी द्वारा दावा किया जावेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा.

(ख) पूंजीगत माल के क्रय पर आगत कर के रिबेट का दावा,

(एक) व्यवसाय प्रारंभ करने के दिनांक अथवा नई ओद्योगीक ईकाई स्थापित करने वाले रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को वाणिज्यिक उत्पादन प्रारम्भ होने के दिनांक से 36 समान मासिक किश्तों में किया जावेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

(दो) पूर्व से चालू व्यवसाय अथवा कार्यरत औद्योगिक ईकाई में उपयोग हेतु पूंजीगत माल के क्रय किये जाने पर क्रय दिनांक से एक माह में यदि क्रय मूल्य एक लाख रूपये से कम है तो एक मुश्त और यदि क्रय मूल्य एक लाख रूपये से अधिक है तो 36 समान मासिक किश्तों में, रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा दावा किया जावेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

(4) जो कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी (कमीशन अभिकर्ता) ऐसे किसी अन्य व्यापारी (प्रिंसिपल) से अनुसूची दो में विनिर्दिष्ट माल कमीशन पर विक्रयार्थ प्राप्त करता है तो उप—नियम (1) के अन्तर्गत ऐसे माल के संबध में कमीशन अभिकर्ता आगत कर के रिबेट का दावा, जब ऐसा दावा प्रिंसिपल द्वारा प्रारूप 8 में जारी घोषणा पत्र तथा उसके (कमीशन अभिकर्ता) द्वारा प्रारूप 9 में दिये गये घोषणा पत्र द्वारा समर्थित हो, करेगा या उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

(5) जहाँ कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी (प्रिंसिपल) ऐसे माल का विक्रय करता है जिस पर धारा 8 के खण्ड (एक) के अधीन कर लग चुका है या ऐसे माल का विक्रय करता है जिसका निर्माण अनुसूची तीन में विनिदिष्ट वस्तुओं से भिन्न अनुसूची दो में विनिर्दिष्ट वस्तुओं के उपयोग अथवा उपभोग से किया गया है, और उसके द्वारा कमीशन पर विक्रय हेतु माल कमीशन अभिकर्ता को भी भेजा जाता है तो ऐसा व्यापारी (प्रिंसिपल), केवल उसके द्वारा बेचे गये माल अथवा बेचे गये माल में उपयोग अथवा उपभोग किये माल के सम्बन्ध में, आगत कर के रिबेट का दावा करेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा. यदि उस

(प्रिंसिपल) के द्वारा ऐसे किसी माल के संबंध में आगत कर का रिबेट प्राप्त कर लिया गया है, जिसे बाद में कमीशन अभिकर्ता को कमीशन पर विक्रयार्थ भेजा गया है तो ऐसा व्यापारी (प्रिंसिपल) धारा 13 की उपधारा (5) के खण्ड (क) के प्रावधानों के अनुरूप धारा 8 की उपधारा (एक) के अधीन कर का दायी होगा।

(6) (क) यदि किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी ने नियम 80 में निर्धारित प्रक्रिया के अनुरूप स्टाक विवरण प्रस्तुत किया है तो वह धारा 73 के अधीन आगत कर के रिबेट का दावा कर सकेगा अथवा उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

(ख) यदि कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी धारा 73 की उपधारा (2) या (3) के अधीन आगत कर के रिबेट का दावा करता है या उसे आगत कर का रिबेट अनुज्ञात किया जाना है, कर निर्धारण अधिकारी को संतोषकारक समाधान से प्रमाणित करता है कि अधिनियम के लागू होने के दिनांक को उसके पास अनुसूची दो में विनिर्दिष्ट माल, या ऐसे माल के निर्माण में उपयोग अथवा उपभोग किया गया माल क्रय के दिनांक को निरसित अधिनियम के अधीन विक्रेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिससे क्रय किया गया है, के हाथों कर देय था और रजिस्ट्रीकृत विक्रेता व्यापारी की विक्रय राशि में कर की राशि सम्मिलित थी, तो कर की राशि की संगणना निम्नलिखित फार्मूला द्वारा की जावेगी। ऐसे कर की राशि रजिस्ट्रीकृत विक्रेता व्यापारी के विक्रय मूल्य में से घटा कर शुद्ध राशि प्राप्त की जावेगी।

$$\frac{\text{विक्रय मूल्य X निरसित अधिनियम के अधीन कर की दर}}{\text{100 + निरसित अधिनियम के अधीन कर की दर}}$$

(ग) यदि रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, कर निर्धारण अधिकारी के संतोषजनक समाधान से यह प्रमाणित करने में असफल रहता है कि खण्ड (क) में सन्दर्भित माल विक्रेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के हाथो में कर योग्य था, तो खण्ड (ख) के प्रावधानों के अनुरूप कुल राशि के 75 प्रतिशत पर, कर की गणना की जाकर इस प्रकार संगणित कर की राशि रजिस्ट्रीकृत विक्रेता व्यापारी के विक्रय मूल्य की 75 प्रतिशत राशि में घटाकर शुद्ध राशि प्राप्त की जावेगी।

इस प्रकार संगणित शुद्ध राशि (टर्न ओवर) पर धारा 73 की उपधारा (2) या (3) जैसी भी स्थिति हो में वर्णित दर से कर की संगणना की जाकर इस प्रकार संगणित राशि का दावा आगत कर के रिबेट के लिये ऐसे रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा किया जावेगा या उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

(7) धारा 73 की उपधारा (2) या (3) के प्रावधानों के अनुरूप संगणित आगत कर के रिबेट की राशि जिसकी पात्रता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को होगी, का दावा एक वर्ष के भीतर 12 समान क़िश्तों में किया जावेगा या उसे प्रदान किया जावेगा। प्रत्येक माह से संबंधित आगत कर के रिबेट की किश्त का दावा ऐसे माह के प्रारम्भ में किया जावेगा या उसे अनुज्ञात किया जावेगा।

**स्पष्टीकरण**– उपनियम (5) के अन्तर्गत फार्मूला के प्रयोजन के लिये "विक्रय मूल्य" का अर्थ विकेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के हाथों, जिससे कि कर चुकी वस्तुएँ, जिनके संबंध में आगत कर के रिबेट का दावा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा किया गया है खरीदी गई है, का विक्रय मूल्य है।

## अध्याय–5

**10. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करने के लिए आवेदन करने की कालावधि–**

(1) कोई ऐसा व्यापारी, जिसे धारा 16 की उपधारा (1) के अधीन अपना रजिस्ट्रीकरण करवाना अपेक्षित हो, नियम 11 में अधिकथित रीति में रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करने के लिए आवेदन करेगा।

(2) कोई ऐसा व्यापारी, जिसे धारा 16 की उपधारा (2) के खण्ड (क) के अधीन अपना रजिस्ट्रीकरण करवाना अपेक्षित हो, नियम 11 में अधिकथित रीति में रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करने के लिए आवेदन उल्लेखित खण्ड में निर्दिष्ट तारीख से तीस दिन के भीतर करेगा।

**11. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करने के लिए आवेदन–**

(1) (क) धारा 16 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करने के लिए आवेदन रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को प्रारूप 10 में दो प्रतियों में प्रस्तुत किया जाएगा; और –

(एक) कारोबार के स्वत्वधारी द्वारा या किसी फर्म या भागीदारी के मामले में फर्म के किसी भागीदार या संचालक द्वारा या किसी हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब के कारोबार के मामलें में हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब के कारोबार के प्रबन्धक या कर्ता द्वारा या कम्पनी अधिनियम, 1956 (1956 का कमांक–1) के अधीन या तत्समय प्रवृत किसी भी अन्य विधि के अधीन निगमित या अनिगमित समझी गई किसी कम्पनी के मामले में कारोबार का प्रबन्ध करने वाले प्रधान अधिकारी द्वारा या किसी सोसायटी, क्लब या एसोसिएशन के मामले में ऐसी सोसायटी, ऐसे क्लब या एसोसिएशन के अध्यक्ष या उसके प्रबंध के लिए उत्तरदायी सचिव द्वारा या केन्द्रीय या राज्य सरकार या उनके किसी भी विभाग के मामले में माल का विक्रय या माल की आपूर्ति या माल का वितरण करने के लिए भारसाधक अधिकारी द्वारा और किसी ऐसे व्यापारी जिसके द्वारा माल का विक्रय, प्रदाय या वितरण किया जाता है, के मामले में, जो कि राज्य के बाहर निवास करता हो किन्तु जिसका कारोबार का स्थान इस राज्य में हो, उसके प्रबंधक या अभिकर्ता द्वारा हस्ताक्षरित किया जाएगा।

(दो) उक्त प्रारूप में उपबंधित रीति में सत्यापित किया जाएगा, और

(तीन) आवेदन के साथ यथास्थिति फर्म के स्वत्वधारी या प्रत्येक वयस्क भागीदार का/के या हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब के प्रत्येक वयस्क सह–भागीदार के पासपोर्ट आकार का/के फोटोग्राफ संलग्न होगा/होंगे, जो किसी वकील या कर विधि व्यवसायी या किसी राजपत्रित अधिकारी द्वारा अनुप्रमाणित होगा/होंगे।

(ख) एक व्यापारी जो धारा 16 की उपधारा (2) के खण्ड (ग) के अधीन स्वेच्छा से रजिस्ट्रीकरण प्राप्त करना चाहता है या धारा 16 की उपधारा (2) के खण्ड (घ) के अधीन कोई इन्छुक निर्माता रजिस्ट्रीकरण प्राप्त करना चाहता है तो खण्ड (क) के प्रावधानों के अनुरूप प्ररूप 10 में आवेदन करेगा।

(2) किसी ऐसे व्यापारी द्वारा, जिसके इस राज्य में कारोबार के एक से अधिक स्थान हों, आवेदन किया जाने पर और आवेदन में बताए गए कारणों की सत्यता के बारे में समाधान हो जाने पर आयुक्त उस कारोबार के प्रत्येक स्थान के लिए पृथक्-पृथक रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर करने हेतु रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को आवेदन करने की लिखित में अनुज्ञा दे सकेगा;

परन्तु अधिनियम के अधीन कर भुगतान करने के ऐसे व्यापारी का दायित्व अवधारित करने के प्रयोजन के लिए राज्य में स्थित उसके कारोबार के सभी स्थानों के संबंध में उसकी कुलराशि हिसाब में ली जाएगी।

(3) धारा 18 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र मंजूर करने के लिये आवेदन रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को प्ररूप 14 में प्रस्तुत किया जाएगा और उपनियम (1) के खण्ड (एक) तथा (दो) में अधिकथित रीति में हस्ताक्षरित तथा सत्यापित किया जाएगा।

**12. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर किया जाना–**

(1) (क) जिस दिन धारा 16 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर करने हेतु आवेदन प्राप्त हो रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी आवेदक को प्रारूप 11 में रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर करेगा।

(ख) जिस दिन धारा 18 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र मंजूर करने हेतु आवेदन प्राप्त हो, रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी आवेदक को प्रारूप 15 में रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर करेगा।

(2) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र जारी करने के बाद रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी आवेदन में दिए गए ब्यौरों की सत्यता का सत्यापन करने की दृष्टि से आवेदक के लेखे मंगवाएगा और उससे यह अपेक्षा करेगा कि वह अपने आवेदन में दिए गए ब्यौरों की सत्यता के समर्थन में साक्ष्य प्रस्तुत करें. रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी का यदि उसके द्वारा प्रस्तुत किए गए लेखाओं और दस्तावेजों का सत्यापन करने पर समाधान हो जाए कि आवेदन में दिए गए ब्यौरे गलत हैं तो वह, यथास्थिति धारा 16 की उपधारा (4) के खण्ड (ग) के उपबन्धों के अनुरूप रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र रद्द कर देगा।

(3) उप नियम (2) के अधीन साक्ष्य प्रस्तुत करने की अपेक्षा रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र मंजूर करने के लिए प्ररूप 10 में किए गए आवेदन में दिए गए ब्यौरों तक सीमित होगी।

**13. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र की दूसरी प्रति का दिया जाना:–**

यदि इन नियमों के अधीन प्रदान किया गया कोई रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र खो जाए, नष्ट हो जाए, विकृत हो जाए या पढ़ने योग्य न रह जाए तो रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी, आवेदन करने और प्रत्येक प्रति के लिए 50 रूपये फीस का भुगतान करने पर रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र की दूसरी प्रति प्रदान कर सकेगा। ऐसे प्रमाण-पत्र पर "दूसरी प्रति" की मोहर लाल स्याही से अंकित की जाएगी।

**14. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र की प्रतियों का प्रदाय और उनका प्रदर्शनः–**

(1) रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी व्यापारी को रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र की एक प्रति जारी करेगा और जहाँ राज्य में व्यापारी के कारोबार के एक से अधिक स्थान हो वहाँ वह व्यापारी को उसमें परिगणित कारोबार के प्रत्येक अतिरिक्त स्थान के लिए दो प्रमाणित प्रतियाँ जारी करेगा।

(2) प्रत्येक व्यापारी अपने कारोबार के प्रत्येक स्थान में रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र या उसकी प्रमाणित प्रति सहजगोचर स्थान में प्रदर्शित करेगा।

**15. धारा 16 की उपधारा (8) के अधीन जानकारीः–**

(1) प्रत्येक व्यापारी या यदि उसकी मृत्यु हो जाए तो उसका वह विधिक प्रतिनिधि जिनसे धारा 16 की उपधारा (8) के अधीन जानकारी प्रस्तुत करना अपेक्षित हो, किसी भी घटना के घटित होने की तारीख से तीस दिन के भीतर ऐसी घटना की लिखित जानकारी, अपने रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र के साथ, यदि कोई हो, यथास्थिति, उसके रद्दकरण, संशोधन या प्रतिस्थापन के लिए रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को देगा.

(2) यदि व्यापारी अपने कारोबार के संबंध में भागीदारी करे तो वह इस तथ्य की सूचना भागीदारी करने की तारीख से तीस दिन के भीतर रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को देगा.

(3) यदि कोई भागीदारी विघटित कर दी जाए तो ऐसा प्रत्येक व्यक्ति जो भागीदार था, ऐसे विघटन की तारीख से तीस दिन के भीतर विघटन की रिपोर्ट रजिस्ट्रीकृत प्राधिकारी को भेजेगा.

**16. रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का संशोधनः–**

(1) जहाँ कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी धारा 16 की उपधारा (8) में निर्दिष्ट किसी भी घटना के घटित होने पर या अधिनियम के किसी अन्य उपबंध के अनुसरण में अपने रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र में संशोधन के लिए आवेदन करें, और यदि रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी का ऐसी जाँच करने पर जैसी वह आवश्यक समझे, समाधान हो जाए कि आवेदक द्वारा प्रस्तुत की गई जानकारी सही है तो वह धारा 16 उपधारा (9) के खण्ड (क) में विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर आवेदक के रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को संशोधित करेगा.

(2) यदि किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी द्वारा किए गए आवेदन के संबंध में जाँच करने पर आवेदन में दी गई जानकारी के सही होने के बारे में रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी का समाधान न हो तो वह लेखबद्ध किए जाने वाले कारणो से, धारा 16 की उपधारा (9) के खण्ड (क) में विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर आवेदक के आवेदन को नामंजूर कर सकेगा, संशोधन के लिए प्रस्तुत किए गए आवेदन की नामंजूरी की सूचना तत्संबंधी कारण दर्शाते हुए आवेदक को उसका आवेदन नामंजूर करने की तारीख से सात दिन के भीतर दे दी जाएगी.

(3) जहाँ, अधिनियम की धारा 18 के अधीन जारी रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का धारक कोई व्यक्ति रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र में संशोधन के लिये आवेदन करता है तो रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी ऐसी जाँच करने के पश्चात जैसी वह आवश्यक समझे, रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को संशोधित करेगा।

**17. व्यापारी की मृत्यु की जानकारी–**

जब किसी व्यापारी की मृत्यु हो जाए तब, उसका विधिक प्रतिनिधि व्यापारी की मृत्यु होने की तारीख से तीस दिन के भीतर रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को उसके बारे में लिखित जानकारी देगा.

**18. धारा 16 की उपधारा (10) के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का रद्द करना–**

(1) जब किसी व्यापारी को जारी किया गया रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र धारा (10) के खण्ड (क), (ख) या (ग) के अधीन रद्दकरण के दायित्वाधीन हो जाए तो रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी, ऐसी जॉच करने के पश्चात् जैसी वह आवश्यक समझे, व्यापारी के रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को रद्द कर सकेगा.

(2) कोई व्यापारी धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (क), (ख) या (ग) में उल्लेखित किसी भी आधार पर अपने रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र के रद्दकरण के लिए प्रारूप 12 में आवेदन रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को कर सकेगा. यदि आवेदन धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (क) में उल्लेखित आधार पर किया गया हो तो आवेदक अपने आवेदन के साथ रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र और उसकी प्रमाणित प्रतियॉ भी, यदि कोई हो, निविदत्त करेगा. यदि ऐसा आवेदन प्राप्त होने पर, रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी का, ऐसी जॉच करने के पश्चात् जैसी वह आवश्यक समझे, आवेदन के सही होने के बारे में समाधान हो जाए तो वह रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को रद्द कर सकेगा.

(3) यदि रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी की राय में धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (घ) या खण्ड (ड.) के अधीन किसी व्यापारी के रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को रद्द करने के कारण हों तो वह व्यापारी को सुनवाई का युक्ति–युक्त अवसर देने के बाद ऐसा आदेश पारित कर सकेगा जो वह उचित समझे.

(4) उपनियम (2) या उपनियम (3) के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का रद्दकरण, –

(एक) यदि मामला धारा 16 की उपधारा (10) के खंण्ड (क) के अन्तर्गत आता हो तो कारोबार के बंद होने या अन्तरित होने की तारीख से, या

(दो) यदि मामला धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (ख), खण्ड (ग), खण्ड (घ) या (ड.) के अन्तर्गत आता हो तो व्यापारी को आदेश संसूचित किया जाने की तारीख से,

प्रभावी होगा।

(5) जहॉ किसी व्यापारी ने धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (ख) या खण्ड (ग) में उल्लिखित आधार पर अपने रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र के रद्दकरण के लिए आवेदन उपनियम (2) के अधीन किया हो और ऐसे आवेदन के प्राप्त होने की तारीख से छः माह के भीतर कोई भी आदेश पारित किए जाकर उसे संसूचित न किए गए हों, वहॉ यह समझा जाएगा कि ऐसे आवेदन की प्राप्ति की तारीख से छह माह की कालावधि समाप्त होने की तारीख से ठीक आगामी तारीख से उसका रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र रद्द हो गया है. और तदुपरांत ऐसा व्यापारी प्ररूप 13 में रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को इस आशय की सूचना भेजेगा।

(6) किसी वर्ष के दौरान रद्द किए गए रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्रों की सूची रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी के कार्यालय के सूचना पटल पर प्रदर्शित की जाएगी और उसका व्यापक प्रचार ऐसी रीति से किया जाएगा जैसा कि आयुक्त सामान्य आदेश द्वारा निर्देश दें।

(7) जहॉ धारा 18 के अधीन जारी रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का धारक कोई व्यक्ति रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र के रद्दकरण के लिये आवेदन करता है तो रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी ऐसी जॉच करने के पश्चात् जैसी वह आवश्यक समझे रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र रद्द करेगा।

**19. रद्दकरण के लिए रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पंत्र का प्रस्तुत किया जाना:–**

(1) (क) कोई व्यापारी, जिसका, रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र नियम 18 के उपनियम (2) या उपनियम (3) के अधीन रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी द्वारा रद्द कर दिया जाए, ऐसा आदेश उसे संसूचित किया जाने की तारीख से 7 दिन के भीतर अपना रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र उसकी प्रमाणित प्रतियों के साथ, यदि कोई हों, रद्दकरण के लिए रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को प्रस्तुत करेगा.

(ख) कोई व्यापारी जिसका रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र नियम (18) के उपनियम (5) के परन्तुक के अधीन रद्द कर दिया गया समझा गया हो, उक्त परंतुक में विनिर्दिष्ट छह माह की कालावधि की समाप्ति की तारीख से सात दिन के भीतर अपना रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र उसकी प्रमाणित प्रतियों, यदि कोई हों, के साथ प्ररूप 13 में आवेदन के साथ रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को रद्दकरण के लिए प्रस्तुत कर देगा।

(2) यदि कोई ऐसा व्यापारी, जिसकी, अपना रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र उपनियम (1) के खण्ड (क) तथा (ख) के अधीन प्रस्तुत करने के पूर्व मृत्यु हो जाए तो उसका विधिक प्रतिनिधि रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र उसकी प्रमाणित प्रतियाँ, यदि कोई हो, के साथ उपनियम (1) में उल्लिखित कालावधि के भीतर रजिस्ट्रीकर्ता प्राधिकारी को प्रस्तुत करेगा।

## अध्याय – 6

**20. विवरणियां–**

(1) रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से भिन्न प्रत्येक व्यापारी, जिससे आयुक्त द्वारा प्ररूप 16 में सूचना जारी कर ऐसी अपेक्षा की गई है, सूचना प्राप्ति के तीस दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 17 में विवरणी/विवरणियां भेजेगा।

(2) (क) उपनियम (3), (4) तथा (5) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी और प्रत्येक ऐसा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिसका पंजीयन प्रमाण पत्र धारा 16 की उपधारा (10) के खण्ड (घ) या (ड.) के अधीन अधिनियम के लागू होने की तारीख के बाद निरस्त किया जा चुका है, समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को वर्ष की प्रत्येक तिमाही के लिये प्ररूप 17 में एक विवरणी तिमाही जिससे संबंधित विवरण है, की समाप्ति के तीस दिन के भीतर भेजेगा. प्रत्येक विवरणी के साथ प्ररूप 34 में कोषालय का रसीदी चालान, ऐसी विवरणी के अनुसार देय कर के प्रमाण के रूप में संलग्न होगा।

(ख) धारा 17 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) में निर्दिष्ट प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, वर्ष की समाप्ति के आठ माह के भीतर प्ररूप 18 में एक विवरण प्रस्तुत करेगा, जिसमें उसके द्वारा देय कर अथवा ब्याज की राशि और इसके भुगतान, यदि कोई हो, या आगत कर के रिबेट की उसे पात्रता और जिसकी उसे वापसी की जाना है या जिसका, वर्ष जिससे कि संबंधित विवरण है, के बाद की अवधि के लिये, देय कर के विरूद्ध समायोजन किया जाना है, दर्शाई जावेगी। ऐसा प्रत्येक व्यापारी जिसके द्वारा धारा 41 की

उप–धारा (2) के अधीन आडिट रिपोर्ट प्रस्तुत की जाना अपेक्षित है, ऐसी रिपोर्ट विवरण के साथ प्रस्तुत करेगा।

(3) कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिसके कारोबार के एक से अधिक स्थान इस राज्य में हों, वह अपने कारोबार के सभी स्थानों के लिए एक समेकित विवरणी प्ररूप 17 में तथा प्ररूप 18 में वर्ष के लियें समेकित विवरण प्रस्तुत करेगा और इस राज्य में स्थित अपने कारोबार के प्रत्येक स्थान के लिए पृथक–पृथक विवरणी भी प्ररूप 17 में उप नियम (2) में विनिदिष्ट अवधि के भीतर प्रस्तुत करेगा। प्रत्येक ऐसी समेकित विवरणी के साथ समेकित विवरणी के अनुसार देय कर के भुगतान के संबंध में प्ररूप 34 में कोषालय का रसीदी चालान संलग्न किया जायेगा।

(4) किसी भी वर्ष की चौथी तिमाही से भिन्न किसी भी ऐसी तिमाही की, जो जिस तारीख को व्यापारी कर के भुगतान के लिए दायी होता है के बाद पहले समाप्त होती है, खंडित कालावधि और उसकी ठीक अगली तिमाही के लिये केवल एक विवरणी प्रस्तुत की जाएगी।

(5) जहां उपनियम (2) के खण्ड (क) में विनिर्दिष्ट किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को आयुक्त द्वारा नियम 24 के प्रावधानों के अधीन किसी तिमाही से भिन्न किसी अन्य कालावधि के लिए प्ररूप 17 में विवरणी प्रस्तुत करने की अनुज्ञा दी गई हो वहां वह ऐसी विवरणी उस तारीख तक प्रस्तुत करेगा जैसा आयुक्त द्वारा निर्देशित किया जाये।

(6) जहां किसी अवयस्क या अन्य असमर्थ व्यक्ति का कोई कारबार किसी संरक्षक, न्यासी या अवयस्क के अभिकर्ता के अधीन है या ऐसे किसी संरक्षक, न्यासी अथवा अवयस्क के अभिकर्ता के द्वारा ऐसे अवयस्क या अन्य असमर्थ व्यक्ति की ओर से तथा उसके फायदे के लिये चलाया जा रहा है तो ऐसा संरक्षक, न्यासी या अवयस्क का अभिकर्ता, ऐसे कारबार के कुल विक्रय (टर्नओवर) के संबंध में उप–नियम (2) अथवा उप–नियम (3) के प्रावधान के अनुरूप जैसी स्थिति हो विवरणी प्रस्तुत करेगा.

(7) उप नियम (3) में विनिर्दिष्ट किसी बात के होते हुए भी, इस राज्य में कारोबार के एक से अधिक स्थान रखने वाले किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के आवेदन पर आयुक्त का समाधान हो जाये कि उक्त उपनियम के अधीन पृथक–पृथक विवरणियों का प्रस्तुत किया जाना आवश्यक नहीं है तो, वह लिखित आदेश द्वारा, ऐसे व्यापारी को ऐसी तारीख से, जो आदेश में विनिर्दिष्ट की जाएगी, ऐसी विवरणियां प्रस्तुत करने से मुक्त कर सकेगा।

**21. मासिक विवरणियां:–** (1) आयुक्त, नियम 20 के उपनियम (2) के खण्ड (क) में निर्दिष्ट किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर देने के पश्चात् और लेखबद्ध किए जाने वाले कारणों से, ऐसे व्यापारी के लिए मासिक विवरणियां नियत कर सकेगा। प्रत्येक ऐसा व्यापारी प्रत्येक मास की समाप्ति की तारीख से पन्द्रह दिन के भीतर प्रत्येक मास की विवरणी प्रारूप 17 में प्रस्तुत करेगा।

(2) नियम 20 के प्रावधान, यथाशक्य, इस नियम के अधीन प्रस्तुत की गई विवरणियों को लागू होंगे।

22. पुनरीक्षित विवरणी:–

(1) (क) कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, वर्ष की अंतिम से भिन्न किसी भी तिमाही के संबंध में धारा 19 की उपधारा (2) के अधीन कोई पुनरीक्षित विवरणी प्रस्तुत करना चाहता हो तो वह जिस वर्ष से विवरणी संबंधित हो उस वर्ष के अंतिम विवरणी प्रस्तुत करने के लिये नियत है या किन्तु कारबार समाप्त न होने के कारण नियत होती, के पूर्व किसी भी समय ऐसा करेगा।

(ख) ऐसे किसी वर्ष की अंतिम तिमाही से संबंधित पुनरीक्षित विवरणी उस तारीख से पूर्व जिसको कि ठीक उत्तरवर्ती वर्ष की प्रथम तिमाही के लिये विवरणी प्रस्तुत करने के लिये नियत है या किन्तु उसके कारबार समाप्त न होने के कारण नियत होती, किसी भी समय प्रस्तुत की जाएगी।

(2) उपनियम (1) के खण्ड (क) या खण्ड (ख) में निर्दिष्ट पुनरीक्षित विवरणी प्ररूप 17 में प्रस्तुत की जायेगी और उसके साथ संलग्न किये जायेंगे।

(क) एक ऐसी स्पष्टीकारक टीप, जिसमें उस विलोप, त्रुटि या गलत विवरण, मूल पुनरीक्षित विवरणी प्रस्तुत करना आवश्यक हो गया है और मूल विवरणी एवं पुनरीक्षित विवरणी का अंतर दर्शाते हुए, उल्लेख किया जावेगा।

(ख) नियम 20 के उपनियम (2) के खण्ड (क) के प्रावधानों के अधीन प्रस्तुत विवरणी के साथ भुगतान किये गये कर की राशि के अलावा कर, यदि कोई देय हो, तो इस पर देय ब्याज सहित, के भुगतान के प्रमाणस्वरूप चालान की प्रति।

23. वे निबंधन और शर्तें जिनके अध्यधीन रहते हुए किसी व्यापारी को विवरणियां प्रस्तुत करने से छूट दी जा सकेगी–

(1) कोई ऐसा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, जिससे नियम 20 के उपनियम (2) के खण्ड (क) के अधीन तिमाही विवरणियां प्रस्तुत की जाना अपेक्षित हो, आयुक्त को विवरणियां प्रस्तुत करने से छूट पाने के लिए प्रारूप 19 में आवेदन प्रस्तुत कर सकेगा, जो जिस वर्ष के लिए छूट के लिए आवेदन किया गया हो उस वर्ष के आरंभ होने की तारीख से तीस दिन के भीतर आयुक्त को प्राप्त हो जाना चाहिए, और यदि आयुक्त का समाधान हो जाये कि कोई ऐसा व्यापारी जो आयाता अथवा निर्माता नहीं है, जिससे इस बात की संभावना नहीं है कि वर्ष के दौरान कोई भी करदेय कय या विकय करेगा, तो वह उसे उस वर्ष के लिए प्रारूप 20 में एक छूट प्रमाण पत्र प्रदान कर सकेगा.

(2) उपनियम (1) के अधीन दी गई छूट निम्नलिखित निबंधनों तथा शर्तों के अध्यधीन होगी, अर्थात,–

(क) यदि व्यापारी छूट की कालावधि के दौरान कोई ऐसा कय या विकय करे जो करदेय हो तो वह, ऐसे कय या विकय की तारीख से पन्द्रह दिनों के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर प्राधिकारी को उसकी जानकारी देगा.

(ख) वह, उस कालावधि से आरंभ करते हुए जो उस तिमाही से प्रारंभ होती हो जिसके दौरान पूर्वोक्त कय या विकय किए गए हों, इन नियमों द्वारा विहित तारीखों तक तथा विहित रीति में विवरणियां प्रस्तुत करेगा.

(3) उपनियम (1) के अधीन प्रदत्त प्रमाण पत्र, व्यापारी द्वारा प्ररूप 19 में नवीकरण के लिए ऐसा आवेदन छूट की कालावधि की समाप्ति की तारीख के एक माह पूर्व प्रस्तुत किया जाने पर, एक बार में एक वर्ष के लिए नवीकृत किया जा सकेगा.

(4) आयुक्त, व्यापारी को सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर देने के बाद और लेखबद्ध किए जाने वाले कारणों से किसी भी छूट प्रमाण–पत्र को अच्छे हेतुक से रद्द कर सकेगा.

24. वे निबंधन तथा शर्तें जिनके अध्यधीन रहते हुए विवरणी भिन्न अवधि के लिये प्रस्तुत करने की अनुज्ञा प्रदान की जा सकेगी–

(1) कोई ऐसा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिससे नियम 20 के उपनियम (2) के खण्ड (क) के अधीन तिमाही विवरणियां प्रस्तुत करना अपेक्षित हो, आयुक्त को धारा 19 की उपधारा (1) के अधीन वार्षिक विवरणी प्रस्तुत करने की अनुज्ञा के लिए प्ररूप 21 में आवेदन कर सकेगा. ऐसा आवेदन जिस वर्ष के संबंध में आवेदन किया गया हो उस वर्ष के आरंभ होने के तीस दिन के भीतर किया जायेगा और आयुक्त, उक्त वर्ष की पहली तिमाही की समाप्ति के पूर्व प्रत्येक ऐसे आवेदन पर आदेश पारित करेगा.

(2) वार्षिक विवरणी प्रस्तुत करने की अनुज्ञा किसी भी ऐसे व्यापारी को नहीं दी जायेगी,–

(क) जिससे नियम 21 के अधीन मासिक विवरणियां प्रस्तुत करना अपेक्षित हो, या

(ख) जिसने अधिनियम या किसी भी पूर्वतर विधि के अधीन या केन्द्रीय विक्रय कर अधिनियम, 1956 (1956 का 74) या छत्तीसगढ़ स्थानीय क्षेत्र में माल के प्रवेश पर कर अधिनियम 1976 (1976 का 52) के अधीन उसके द्वारा देय किसी कर का भुगतान न किया हो, या

(ग) जिसने पर्याप्त कारण के बिना अधिनियम के अधीन अपेक्षित विवरणियां प्रस्तुत न की हो, या

(घ) जिसे इस अधिनियम या किसी भी पूर्वतर विधि के अधीन दंडनीय किसी अपराध का सिद्ध दोष ठहराया गया हो,

(ङ) जिस वर्ष के लिए आवेदन किया गया हो उस वर्ष के ठीक पूर्वगामी वर्ष के लिए सभी विवरणियां प्रस्तुत न कर दी हों,

(3) उपनियम (2) में की गई कोई भी बात आयुक्त को किसी ऐसे व्यापारी को वार्षिक विवरणी प्रस्तुत करने की अनुज्ञा प्रदान करने से निवारित नहीं करेगी, जहां व्यापारी केन्द्रीय या राज्य सरकार या उनका कोई विभाग हो.

(4) अनुज्ञा प्ररूप 22 में दी जायेगी और निम्नलिखित निबंधनों तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए होगी,–

(एक) व्यापारी, प्रत्येक तिमाही की समाप्ति की तारीख से तीस दिन के भीतर उतने कर का भुगतान करेगा, जो कर निर्धारण के तत्काल पूर्वगामी वर्ष के लिए निर्धारित की गई कर राशि के 1/4 के बराबर या तत्काल पूर्वगामी वर्ष के लिए उसकी विवरणियों के अनुसार देय कर के 1/4 के बराबर इनमें से जो भी अधिक हो,

(दो) व्यापारी, जिस अवधि के संबंध में ऐसी अनुज्ञा प्रदान की गई हो उस अवधि की समाप्ति के नब्बे दिन के भीतर वार्षिक विवरणी प्रस्तुत करेगा और विवरणी के साथ कर की उस शेष राशि, यदि कोई हो, का भुगतान करेगा जो कि उसकी वार्षिक विवरणी के अनुसार देय कर की राशि और उसके द्वारा पहले ही भुगतान किए जा चुके कर की राशि के बीच अंतर की राशि हो,

(तीन) ऐसी भिन्न अवधि के लिये विवरणी के साथ अवधि की तिमाहियों के लिए भुगतान किए गए करं के संबंध में प्ररूप 34 में चालान संलग्न किया जाएगा,

(चार) यदि व्यापारी इस अधिनियम या अन्य किसी पूर्वतर विधि के अधीन किसी भी अपराध का सिद्धदोष ठहराया जाता है तो दी गई अनुज्ञा अपने आप प्रतिसंहृत. हो जाएगी और उस मामले में वह ऐसी दोषसिद्धि की तारीख से तीस दिन की कालावधि के भीतर सभी विवरणियां प्रस्तुत करेगा, जो सामान्यतः धारा 19 के उपबंधों के अनुसार उस पर बकाया हो,

(पांच) इस नियम के अधीन जिन निबंधनों तथा शर्तो के अध्यधीन दी गई अनुज्ञां उनमें से किसी भी निबन्धन या शर्त को भंग करने पर रद्द की जाने के दायित्वाधीन होगी.

**25. धारा 19 की उपधारा (5) के अधीन सूचना–**

(1) धारा 19 की उपधारा (5) के खण्ड (क) के अधीन सूचना प्रारूप 23 में होगी।

(2) धारा 19 की उपधारा (5) के खण्ड (ख) के अधीन सूचना प्रारूप 24 में होगी।

**26. स्त्रोत पर कर की कटौती करने के दायी व्यक्ति द्वारा विवरणी प्रस्तुत करना–**

(1) अधिनियम की धारा 27 के अधीन स्त्रोत पर कर की कटौती करने का दायी प्रत्येक व्यक्ति प्रत्येक तिमाही के लिये, तिमाही की समाप्ति के तीस दिन के भीतर प्ररूप 25 में विवरणी प्रस्तुत करेगा। प्रत्येक विवरणी के साथ प्ररूप 35 में कोषालय का रसीदी चालान, ऐसी विवरणी के अनुसार देय कर के प्रमाण के रूप में संलग्न होगा।

(2) उपनियम (1) में संदर्भित प्रत्येक व्यक्ति भले ही उसके द्वारा कर देय नहीं है, विवरण प्रस्तुत करेगा।

**27. दस्तावेजों का पेश किया जाना–**

(1) कोई व्यापारी जो धारा 2 के खण्ड (ब) के उपखण्ड (1), (2) या (3) के उपबन्धों के अधीन अपनी कुलराशि से कटौती करवाने का दावा करना चाहता है, वह निर्धारण के समय ऐसे दावें के समर्थन में केश मेमो या देयक या क्रय व्हाउचर या अन्य सुसंगत दस्तावेज प्रस्तुत करेगा.

(2) कोई रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, जो धारा 8 के अधीन कर के लिए दायी किसी माल की बिक्री के संबंध में अपनी कुल राशि में से इस आधार पर कटौती का दावा करना चाहता हो कि ऐसी बिक्रियां, केन्द्रीय विक्रय कर अधिनियम, 1956 (1956 का संख्या 74) की धारा 5 की उपधारा (3) के अर्थान्तर्गत भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर निर्यात करने के अनुक्रम में की गई हैं, अपने दावे के समर्थन में, केता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, जिसने वास्तव में भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर निर्यात के अनुक्रम में माल का विक्रय किया हो, रजिस्ट्रीकृत केता व्यापारी से प्राप्त प्रारूप 26 में घोषणा प्रारूप 18 में वार्षिक विवरण के साथ प्रस्तुत करेगा तथा सुसंगत देयकों अथवा केशमेमो की प्रतियां, कर निर्धारण के समय कर निर्धारण अधिकारी के समक्ष प्रस्तुत करेगा।

**28. धारा 21 की उपधारा (2) के अधीन व्यापारियों का पुनः कर निर्धारण के लिये चयन—** आयुक्त, जिन व्यापारियों का धारा 21 की उपधारा (2) के अधीन कर निर्धारण किया जाना समझा गया है, में से, उसके स्वयं के द्वारा विकसित की गई पद्धति के अधीन ऐसी संख्या में प्रत्येक वृत्त के व्यापारियों का धारा 21 की उपधारा (4) या (5) के अधीन पुनः कर निर्धारण करने के लिये निर्देशित करेगा।

**29. धारा 21 की उपधारा (4) के अधीन सूचना—** धारा 21 की उपधारा (4) के अधीन जारी किये जाने के लिये अपेक्षित सूचना, जहां तक हो सके प्ररूप 27 में होगी और उसके पालन के लिये नियत तारीख, सामान्यतः उसकी तामील की तारीख से तीस दिन से कम नहीं होगी।

**30. कर निर्धारण, पुनर्करनिर्धारण की रीति तथा शास्ति अधिरोपण—** (1) जहां,—

(क) किसी व्यापारी ने, धारा 19 की उपधारा (1) के अधीन जारी सूचना का पालन नहीं किया हो, अथवा

(ख) किसी रजिस्ट्रीकृत व्यापारी ने बिना किसी पर्याप्त कारण के धारा 19 की उपधारा (2) के खण्ड (क) द्वारा यथा अपेक्षित विहित तारीख तक प्ररूप 17 में विहित विवरणियां किसी कालावधि के लिये प्रस्तुत न की हो, और उक्त अधिनियम की उपधारा (2) के खण्ड (क) के अधीन प्ररूप 18 में विवरण प्रस्तुत न की हो, अथवा

(ग) किसी व्यापारी ने धारा 21 की उपधारा (5) के खण्ड (क) के अधीन स्वयं को सर्वोत्तम निर्णय के अनुसार कर निर्धारण का दायी बनाया हो, अथवा

(घ) किसी व्यापारी ने धारा 21 की उपधारा (6) के अधीन स्वयं को सर्वोत्तम निर्णय के अनुसार कर निर्धारण का दायी बनाया हो, अथवा

(ड.) किसी व्यापारी द्वारा माल के विक्रय अथवा क्रय पर किसी अवधि के दौरान कम निर्धारण किया गया हो अथवा वह कर निर्धारण से बच निकला हो अथवा उस पर निम्न दर पर कर निर्धारण किया गया हो अथवा उसमें से कोई कटौती गलती से की गई हो अथवा आगत कर का रिबेट गलती से अनुज्ञात कर दिया गया हो, अथवा

(च) किसी व्यापारी ने किसी माल के संबंध में किये विक्रय अथवा क्रय की कुल राशि को छिपाया हो अथवा गलत विवरणी प्रस्तुत की हो, अथवा

(छ) किसी न्यायालय या अधिकरण के किसी निर्णय या आदेश जो अंतिम हो चुका है, के परिणाम स्वरूप या उसकी दृष्टि से किसी अवधि का कर निर्धारण गलत और राजस्व के हितों पर प्रतिकूल प्रभाव डालने वाला हो गया है,

तब, निर्धारण अधिकारी ऐसे प्रत्येक मामले में जहां तक हो सके प्ररूप 28 में व्यापारी पर एक सूचना तामील करेगा, जिसमें यथास्थिति व्यतिक्रम, बचाव अथवा छिपाव या आगत कर के रिबेट के गलत अनुज्ञात का उल्लेख किया जायेगा और ऐसी तारीख तक, जो सामान्यतः इस निमित्त नियत की जाये और जो सूचना की तामील की तारीख से तीस दिन से कम नहीं होगी, उससे

कारण बताने के लिये कहेगा कि क्यों न उसका कर निर्धारण अथवा पुनर्करनिर्धारण किया जाए और/या क्यों न उस पर शास्ति अधिरोपित की जाये और उसे यह निर्देश देगा कि वह उक्त तारीख को अपनी लेखा–पुस्तकें तथा कर निर्धारण प्राधिकारी द्वारा अपेक्षित अन्य दस्तावेज और कोई साक्ष्य, जो वह अपनी आपत्ति के समर्थन में पेश करना चाहता हो, प्रस्तुत करे:

परन्तु उस दशा में कोई सूचना देना आवश्यक नहीं होगा, जहां व्यापारी कर निर्धारण प्राधिकारी के समक्ष उपस्थित होकर, ऐसी सूचना का अधित्यंजन कर देता है,

(2) कर निर्धारण अधिकारी, उपनियम (1) के अधीन जारी की गई सूचना में दी गई नियत तारीख को अथवा यदि सूचना का अधित्यजन हो गया हो तो ऐसी तारीख को जो इस निमित्त नियत की जाए व्यापारी द्वारा उठाई गई आपत्तियों पर विचार करने तथा ऐसे साक्ष्य का परीक्षण करने के पश्चात् जो उसके द्वारा पेश किये गये हों तथा ऐसे अन्य साक्ष्य, जो उपलब्ध हो सके, लेने के पश्चात् व्यापारी का कर निर्धारण अथवा पुनः कर निर्धारण करेगा और/अथवा शास्ति अधिरोपित करेगा अथवा अन्य कोई यथोचित आदेश पारित करेगा.

(3) कर निर्धारण प्राधिकारी धारा 21 की उपधारा (5) अथवा उपधारा (6) के अधीन अपने सर्वोत्तम निर्णय के अनुसार, कर निर्धारण करते समय, जहां तक व्यवहार्य हो, व्यापारी द्वारा चलाये जा रहे कारबार की सीमा, आसपास की परिस्थितियों और ऐसे अन्य सभी विषयों का, जो व्यापारी के कर योग्य कुल राशि का उचित तथा समुचित अनुमान लगाने में सहायक हो सकते हो, सम्यक् ध्यान रखेगा.

31. धारा 16 की उपधारा (6), धारा 25 की उपधारा (8), धारा 42 की उपधारा (2),धारा 54 की उपधारा (2), धारा 57 की उपधारा (6) तथा नियम 82 के अधीन सूचना–

(1) जहां,–

(क) किसी व्यापारी ने युक्तियुक्त कारण बताये बिना, धारा 16 की उपधारा (1) अथवा उपधारा (2) द्वारा यथा अपेक्षित विहित कालावधि के भीतर, अपना रजिस्ट्रीकरण नहीं करवाया हो, अथवा

(ख) कोई व्यापारी निर्धारित कर अथवा उस पर अधिरोपित शास्ति अथवा उससे शोध्य किसी अन्य रकम का भुगतान मांग सूचना में उसके लिये विनिर्दिष्ट समय के भीतर नहीं करता है और व्यापारी ने धारा 25 की उपधारा (7) के अधीन कोई आदेश प्राप्त न किया हो अथवा उक्त धारा की उपधारा (6) के अधीन पारित आदेश के अनुसार, कर अथवा शास्ति का भुगतान न किया हो, अथवा

(ग) कोई व्यापारी, धारा 42 की उपधारा (1) के उपबन्धों का उल्लंघन करता है, अथवा

(घ) किसी व्यापारी ने कुल राशि (टर्नओवर) या सकल क्रय राशि को छिपाया हो या उसके द्वारा प्रस्तुत विवरणी में क्रय/विक्रय से संबंधित गलत जानकारी प्रस्तुत की हो, अथवा

(ड.) किसी व्यापारी ने कर के भुगतान में अपवंचन करने की दृष्टि से उसके द्वारा रखी गई पुस्तकों, रजिस्टरों अथवा लेखाओं में उनका लेखा–जोखा नहीं रखा हो, अथवा

(च) कोई व्यापारी अधिनियम के अधीन बनाये गये किसी नियम के उपबन्धों का उल्लंघन करता है,

तो कर निर्धारण प्राधिकारी अथवा शास्ति अधिरोपण के लिये सक्षम प्राधिकारी ऐसे प्रत्येक मामलें में यथास्थिति व्यापारी अथवा व्यक्ति को एक सूचना भेजेगा, जो, जहां तक हो सके प्ररूप 29 में होगी, जिसमें व्यतिक्रम का उल्लेख किया जायेगा और उससे ऐसी तारीख तक जो सामान्यतया सूचना की तामील की तारीख से पन्द्रह दिनों से कम नहीं होगी कारण बताने की अपेक्षा की जायेगी कि क्यों न उस पर शास्ति अधिरोपित की जाए और उससे ऐसा कोई साक्ष्य प्रस्तुत करने की अपेक्षा की जायेगी जो वह अपने आक्षेप के समर्थन में प्रस्तुत करना चाहता हो,

परन्तु उस स्थिति में ऐसी कोई सूचना आवश्यक नहीं होगी जब यथा व्यापारी, कर निर्धारण प्राधिकारी या शास्ति अधिरोपण के लिये सक्षम प्राधिकारी यथास्थिति के समक्ष उपस्थित होकर ऐसी सूचना का अधित्यजन कर देता है.

(2) उप नियम (1) के अधीन जारी की गई सूचना में नियत तारीख को, यथास्थिति कर निर्धारण प्राधिकारी या शास्ति अधिरोपण के लिये सक्षम प्राधिकारी, यथास्थिति, व्यापारी द्वारा उठाई गई आपत्तियों पर विचार करने और उसके द्वारा पेश किये गए साक्ष्य का परीक्षण करने तथा ऐसा अन्य साक्ष्य, जो उपलब्ध हो, लेने के पश्चात् शास्ति अधिरोपित करेगा अथवा कोई अन्य उपयुक्त आदेश पारित करेगा, आदेश की एक प्रमाणिकृत प्रति, व्यापारी को भेजी जायेगी.

**32. कर निर्धारण और/अथवा शास्ति आदेश का प्ररूप—**

(1) निर्धारण या पुनर्निर्धारण का आदेश प्ररूप 30 में होगा

(2) अधिनियम के अथवा तद्धीन बनाये गये नियमों के किन्हीं उपबन्धों के अधीन किसी अवधि के संबंध में यथास्थिति शास्ति अधिरोपित करने वाला कोई आदेश उस अवधि से संबंधित कर निर्धारण के आदेश में उस दशा में समाविष्ट किया जा सकेगा जबकि वह अलग से पारित न किया गया हो.

(3) उपनियम (1) या (2) में उल्लिखित आदेश की एक अभिप्रमाणित प्रति व्यापारी पर तामिल की जाएगी.

**33. कर निर्धारण प्रकरण अभिलेख—**

(1) किसी विशिष्ट व्यापारी के संबंध में कर निर्धारण से सुसंगत कागजात कर निर्धारण प्रकरण अभिलेख होंगे तथा दो अलग–अलग वर्गो की फाईलों "अ" तथा "ब" में व्यवस्थित रखे जायेगें जो एक साथ ही रखी जाएगी. "अ" वर्ग की फाईल में महत्वपूर्ण कागजात जैसे आदेश पत्रक विवरणियां, चालान, सूचनाएं कर निर्धारण आदेश, दस्तावेज, अपील तथा पुनरीक्षण पर दिये गये निर्णयों की प्रतियां रखी जायेगी. "ब" वर्ग की फाईल में धोषणायें तथा अन्य सभी कागजात रखे जायेंगे, जैसे कच्ची गणना कार्य, अन्य जिलों की जांच पड़ताड़.

(2) "अ" तथा "ब" वर्ग की फाईलें प्रकरण के अन्तिम निपटारे की तारीख से 6 वर्ष तक सुरक्षित रखी जाएगी.

34. कर व्यवसाईयों का नामांकन—

(1) ऐसा प्रत्येक व्यक्ति, जो अधिनियम के अधीन किसी कार्यवाही में कर व्यवसायी के रूप में उपस्थित होने का हकदार हो, प्ररूप 31 में आयुक्त को आवेदन करेगा.

(2) उप–नियम (1) के अधीन नामांकन के लिये आवेदन देने वाला प्रत्येक व्यक्ति एक सौ रूपये की फीस जमा करेगा.

(3) आयुक्त उप–नियम (1) के अधीन आवेदन प्राप्त होने पर, आवेदन में दिये गये विवरण के संबंध में अपना समाधान कर लेने के बाद प्ररूप 32 में रजिस्टर में कर व्यवसायी के रूप में आवेदन का नाम नामांकित करेगा तथा प्ररूप 33 में आवेदक को प्रमाण–पत्र देगा.

(4) कर व्यवसायी के रूप में नामांकित प्रत्येक व्यक्ति के संबंध में आयुक्त द्वारा ऐसे व्यक्ति को सूचना भेजी जायेगी.

(5) यदि कोई कर व्यवसायी धारा 24 की उप–धारा (7) के अधीन कदाचार का दोषी पाया जाए तो ऐसे व्यक्ति का नाम प्ररूप 30 में रखे गए रजिस्टर से निकाल दिया जायेगा.

35. कर का भुगतान—

(1) प्रत्येक व्यापारी ऐसे व्यापारी को छोड़कर जिसे उपनियम (2) लागू होता है, अधिनियम के अधीन जिसके द्वारा कर देय हो, तिमाही कर का भुगतान किसी तिमाही की अवधि समाप्त होने के तीस दिन के भीतर करेगा.

(2) (क) प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जो अधिनियम के अधीन कर के भुगतान का दायी है और जिसे तिमाही विवरण प्रस्तुत करना आवश्यक है, प्रत्येक तिमाही के क्रमशः द्वितीय और तृतीय महीने की 10 तारीख तक या उसके पूर्व ऐसी रकम का भुगतान करेगा, जो निम्न रकम के बराबर हो,—

(एक) उस तिमाही के प्रथम और द्वितीय महीने के लिये उसके द्वारा देय कर की वास्तविक रकम अथवा पूर्ववर्ती वर्ष की तत्संबंधी तिमाही के संबंध में जमा किये गए कर की एक तिहाई रकम, यदि वह साधारणतया प्रति तिमाही पंद्रह हजार रूपये या प्रतिवर्ष साठ हजार रूपये अथवा उससे अधिक की दर से कर का भुगतान करने का दायी है, तथा

(दो) उस तिमाही के प्रथम और द्वितीय महीने के लिये उसके द्वारा देय कर की वास्तविक रकम, यदि वह साधारणतया प्रति तिमाही पच्चीस लाख रूपये या प्रतिवर्ष एक करोड़ रूपये अथवा उससे अधिक की दर से कर का भुगतान करने के लिये दायी है,

परन्तु अंतिम तिमाही के अंतिम महीने हेतु खण्ड (एक) में विनिर्दिष्ट व्यापारी या तो पूर्व वर्ष की अंतिम तिमाही के संबंध में जमा किये गये कर की एक तिहाई के बराबर रकम या प्रथम 25 दिनों के लिये देय कर की वास्तवितक रकम तथा खण्ड (दो) में विनिर्दिष्ट व्यापारी प्रथम 25 दिनों के लिये देयकर की वास्तविक रकम का भुगतान ऐसे अंतिम महीने के अंतिम दिन के पूर्व करेगा।

(ख) तिमाही के लिये देय शेष राशि का भुगतान उक्त तिमाही के लिये विवरण प्रस्तुत करने के लिये विहित तारीख या इसके पूर्व किया जावेगा।

(3) ऐसा कोई व्यापारी जिसे नियम 24 के अधीन, तिमाही विवरणी के स्थान पर, विभिन्न अवधियों की विवरणियां प्रस्तुत करने की अनुज्ञा प्रदान की गई हो, प्ररूप 22 में आदेश में विनिर्दिष्ट अवधि के लिये तथा विनिदिष्ट तारीखों तक कर का भुगतान करेगा.

36. भुगतान की पद्धति–

(1) प्रत्येक व्यापारी या व्यक्ति कर, शास्ति, फीस, ब्याज या अन्य किसी रकम का भुगतान या तो नगदी में अथवा किसी अनुसूचित बैंक पर आहरित चैक या बैंक ड्राफ्ट द्वारा सीधे ही किसी शासकीय कोषालय अथवा अधिसूचित बैंक, की किसी नामित शाखा में, जो तत्समय छत्तीसगढ़ सरकार के कोषालय कारबार का संव्यवहार कर रही है, करेगा. उपनियम (6) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए किसी ऐसी रकम का कोई भुगतान वाणिज्यिक कर अधिकारी के कार्यालय अथवा अधिनियम द्वारा या उसके अधीन नियुक्त किसी अन्य प्राधिकारी के कार्यालय में, स्वीकार नहीं किया जायेगा:

परन्तु जहां व्यापारी, केन्द्र अथवा राज्य सरकार अथवा उनका कोई भी विभाग हो, भुगतान पुस्तक समायोजन द्वारा किया जा सकेगा और उसकी सूचना, ऐसा भुगतान किये जाने के 30 दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को भेजी जायेगी,

(2) जहां इस अधिनियम के अंतर्गत धारा 27 के अधीन स्त्रोत पर काटे जाने वाली कर की राशि से भिन्न देय रकम का भुगतान नकदी में किया जाता है तो ऐसा प्रत्येक भुगतान प्ररूप 34 में चालान के द्वारा किया जायेगा और धारा 27 के अधीन स्त्रोत पर काटे गये कर की राशि का भुगतान प्ररूप 35 में किया जायेगा। प्ररूप 34 तथा 35 में चालान पांच प्रतियों में भरे जावेंगे।

(3) जहां भुगतान, चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट द्वारा किया जाता है,–

(क) चेक या बैंक ड्राफ्ट रेखांकित (ड्राफ्ट) होगा और निम्नलिखित पृष्ठांकन सहित छत्तीसगढ़ सरकार को देय होगा:–

"शीर्ष 040–वाणिज्यिक कर के अधीन छत्तीसगढ़ सरकार को भुगतान करें."

(ख) चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट पॉच प्रतियों में प्ररूप (फार्म) 34 या 35 में यथास्थिति सम्यक रूप से भरे हुये चालान सहित, बैंक को प्रस्तुत किया जायेगा. चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट का नगदीकरण और सरकारी लेखा में ऐसे चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट की रकम का आकलन, तत्समय प्रवृत्त बैंक के नियमों द्वारा शासित होगा.

(ग) चैक अथवा बैंक ड्राफ्ट, प्रस्तुत किये जाने की तारीख को देय होगा और आगे की तारीख का नहीं होगा.

(घ) उस तारीख को जिसको समायोजन किया जाता है और चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट के अन्तर्गत आने वाली रकम, बैंक द्वारा, चालान के जरिये सरकारी लेखों में जमा की जाती है, चेक अथवा बैंक ड्राफ्ट से संबंधित रकम के भुगतान की तारीख मानी जावेगी.

(4) उपनियम (2) अथवा उप नियम (3) के अधीन जहां किसी रकम का भुगतान सीधे बैंक को किया जाता है वहां व्यापारी द्वारा प्रस्तुत किया गया चालान, कोषालय अधिकारी अथवा संबंधित वाणिज्यिक कर अधिकारी, द्वारा पारित

किया जाना आवश्यक नहीं है और वह चालान, सीधे बैंक द्वारा स्वीकार किया जायेगा.

(5) सरकारी लेखे में रकम जमा किये जाने पर, बैंक चालान की सम्यक् रूप से हस्ताक्षरित तीसरी तथा चौथी प्रति, भुगतानकर्ता को वापस करेगा तथा मूल प्रति सीधे संबंधित वाणिज्यिक कर अधिकारी को भेज देगा और दूसरी तथा पांचवी प्रति, दैनिक लेखे के साथ, कोषालय अधिकारी को भेजे जाने के लिये रख लेगा. कोषालय अधिकारी द्वारा पांचवी प्रति महालेखाकार छत्तीसगढ़ को भेजी जावेगी ।

(6) उपनियम (1) में दी गई किसी बात के होते हुये भी राज्य सरकार के पूर्वानुमोदन से, आयुक्त द्वारा अधिसूचित की गई सीमा तक की किसी रकम का भुगतान समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी के कार्यालय में किया जा सकेगा.

37. रूपये के किसी भाग को पूर्णांकित करना– यदि कर और/या शास्ति अथवा ब्याज की रकम में रूपये का कोई भाग सम्मिलित हो, तो पचास पैसे या अधिक को एक रूपया माना जाएगा तथा पचास पैसे से कम को छोड़ दिया जावेगा।

38. भुगतानों का समाधान– प्रत्येक माह के प्रथम सप्ताह में समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी राजस्व संग्रहण का विवरण तैयार करेगा और सत्यापण हेतु उसे कोषालय अधिकारी को भेजेगा. यदि सत्यापन करते समय किसी विसंगति का पता चलता है तो समुचित वाणिज्यिक अधिकारी, लेखाओं के समाधान हेतु आवश्यक अभिलेख कोषालय अधिकारी को भेजेगा.

39. अधिनियम के अधीन देय किसी राशि के भुगतान के लिये सूचना– इन नियमों के अन्य उपबन्धों के अध्यधीन रहते हुए यदि कोई राशि अधिनियम के अथवा नियमों के किन्ही उपबंधों के अधीन व्यापारी अथवा व्यक्ति द्वारा देय हो, तो उस पर प्ररूप 36 मं उस तारीख का, जो सूचना की तामील की तारीख से तीस दिन से कम न हो, जिसको भुगतान किया जाएगा, उल्लेखित करते हुए, सूचना तामील करेगा, जिसमें वह तारीख भी निश्चित की जावेगी जिसको या जिसके पूर्व वह व्यापारी अथवा व्यक्ति, यथास्थिति ऐसी राशि के भुगतान के प्रमाण स्वरूप कोषालय की रसीदी चालान प्रस्तुत करेगा या भेजेगा :

(1) परन्तु, जहां धारा 48 या 49 के अधीन आदेश पारित किया गया हो तथा अधिनियम अथवा नियमों के अधीन व्यापारी अथवा व्यक्ति द्वारा देय राशि ऐसा आदेश पारित करने वाले प्राधिकारी द्वारा ऑकी गई हो वहां अतिशेष, यदि कोई हो, अथवा अतिरिक्त रकम, यदि कोई हो, यदि ऐसे आदेश के परिणामस्वरूप भुगतान के लिये शेष रह गई हो तो उसका भुगतान व्यापारी अथवा व्यक्ति द्वारा उस पर ऐसे आदेश की तामील की तारीख से तीस दिवस के भीतर कर दिया जायेगा तथा वह उक्त अवधि के भीतर समुचित प्राधिकारी को ऐसे राशि के भुगतान के प्रमाण–स्वरूप कोषालय रसीदी चालान प्रस्तुत करेगा अथवा भेजेगा.

(2) जहां व्यापारी, केन्द्रीय अथवा राज्य सरकार अथवा उसके कोई विभाग हो, वहां भुगतान नियम 36 में उपबंधित रीति से किया जा सकेगा.

**40. अधिनियम के अधीन देय कर, शास्ति, ब्याज, फीस या किसी अन्य राशि की वसूली–** यदि नियम 39 के अधीन नियत तारीख का अवसान हो जाने के पश्चात् अथवा यदि धारा 25 की उपधारा (7) के अधीन तारीख बढ़ाई गई हो तो बढ़ाई गई तरीख का अवसान हो जाने के पश्चात् किसी व्यापारी या व्यक्ति द्वारा अधिनियम के अधीन देय कर, शास्ति, ब्याज, फीस या अन्य किसी राशि का, जो यथास्थिति, निर्धारित प्रतिनिर्धारित, अधिरोपित, संगणित की गई हो या देय हो, या उसके किसी भाग का भुगतान बाकी रह गया हो तो कर निर्धारण प्राधिकारी सक्षम प्राधिकारी से ऐसी रकम भू–राजस्व के बकाया के रूप में वसूल करने के लिये आवेदन करेगा.

**41. धारा 25 की उपधारा (12) के अधीन परिवर्धित रकम की वसूली के लिये सूचना:–** यथास्थिति, व्यापारी या किसी व्यक्ति को तथा ऐसे प्राधिकारी को जिसके द्वारा या जिसके आदेश के अधीन वसूली की जानी हो, दी जाने के लिये अपेक्षित सूचना, यथासंभव, प्ररूप 37 में होगी तथा धारा 48 या धारा 49 के अधीन अपील या पुनरीक्षण पर अथवा धारा 56 के अधीन भूल सुधार होने पर निर्धारण आदेश पारित होने की तारीख से छह माह के भीतर दी जाएगी.

**42. वसूलीकर्ता प्राधिकारी द्वारा कर, शास्ति अथवा फीस की वसूली की रिपोर्ट:–** आवश्यक कार्यवाही करने के पश्चात् ऐसा प्राधिकारी, उसके द्वारा या जिसके आदेश के अधीन धारा 25 की उपधारा (11) के अधीन वसूली की गई हो, कर निर्धारण प्राधिकारी को वसूल की गई रकम, यदि कोई हो, तथा चालान का कमांक तथा तारीख जिसके अधीन वह रकम कोषालय में जमा की गई है, की सूचना देगा.

**43. मांग सूचना तथा कर निर्धारण के पूर्व कर का अग्रिम भुगतान और उसके भुगतान की रीति–**

(1) धारा 26 की उपधारा (3) के अधीन सूचना प्ररूप 38 में होगी.

(2) धारा 26 के अधीन देय कर की रकम का भुगतान, नियम 36 में वर्णित रीति में किया जायेगा.

(3) प्ररूप 38 में दी गई सूचना में मांगे गये कर का भुगतान सूचना तामील होने की तारीख से सात दिन के भीतर किया जायेगा.

**44. धारा 27 के अधीन काटी गई राशियों का भुगतान और उनका प्रमाण पत्र जारी करना:–**

(1) किसी केता द्वारा धारा 27 की उपधारा (1) के अधीन काटी गई रकम और किसी व्यक्ति द्वारा उक्त धारा की उपधारा (2) के अधीन काटी गई रकम, उसके द्वारा प्ररूप 35 में चालान के द्वारा शासकीय कोषालय में कटौती के दिनांक से दस दिन के भीतर जमा की जायेगी।

(2) (क) धारा 27 की उपधारा (1) के अधीन काटी गई रकम के लिये, व्यापारी जो केन्द्रीय शासन अथवा राज्य शासन को माल का प्रदाय करता है, को केता उप नियम (1) के प्रावधानों के अधीन ऐसी रकम के जमा करने के दस दिन के भीतर प्ररूप 39 में एक प्रमाण पत्र दो प्रतियों में जारी करेग।

(ख) धारा 27 की उपधारा (2) के अधीन काटी गई रकम के लिये, ठेकेदार को ऐसा व्यक्ति उप नियम (1) के प्रावधानों के अधीन ऐसी रकम के जमा करने के दस दिन के भीतर प्ररूप 40 में एक प्रमाण पत्र दो प्रतियों में जारी करेगा।

(3) नियम 20 के उपनियम (2) में किसी बात के होते हुए भी केन्द्र शासन अथवा राज्य शासन को माल का प्रदाय या विक्रय करने वाले व्यापारी, या किसी व्यक्ति द्वारा दिये गये संकर्म संविदा के निष्पादन में माल का प्रदाय करने वाले ठेकेदार के संबंध में, जब तक कि अन्यथा साबित न कर दिया जाय, यह माना जायेगा कि उसने केन्द्र शासन या राज्य शासन या व्यक्ति को विक्रय किये माल के टर्नओवर पर कर का भुगतान चालान द्वारा कोषालय में कर दिया है, यदि वह यथास्थिति प्ररूप 39 या 40 में प्रमाण पत्र की एक प्रति प्रस्तुत कर देता है। यह प्रमाण–पत्र प्ररूप 17 में विवरणी के साथ नत्थीबद्ध किया जायेगा, यदि करयोग्य कुल राशि को विवरणी में सम्मिलित कर लिया गया है अथवा, यदि वह प्रमाण पत्र केन्द्र शासन या राज्य शासन या व्यक्ति से विलम्ब से प्राप्त हुआ है, तो पृथक से प्रस्तुत किया जावेगा।

(4) (क) धारा 28 के अधीन प्रमाण–पत्र प्राप्त करने के लिये यथास्थिति कोई व्यापारी या कोई ठेकेदार माल के प्रदाय के दिनांक या संकर्म संविदा के निष्पादन में माल के प्रदाय के दिनांक से तीस दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 41 में आवेदन करेगा। वाणिज्यिक कर अधिकारी आवेदन में दिये गये तथ्यों का सत्यापन करेगा और यदि पूर्वोक्त अवधि के पश्चात् आवेदन किया गया है तो इस तथ्य का उल्लेख करते हुए उपायुक्त को आवेदन प्राप्त होने के दिनांक के पन्द्रह दिन के भीतर अपना प्रतिवेदन भेजेगा।

(ख) वाणिज्यिक कर अधिकारी से प्रतिवेदन प्राप्त होने पर उपायुक्त आवेदन में दिये गये तथ्यों की सत्यता से संतुष्टि पश्चात और यदि कोई विलम्ब है तो उसे उपमार्पित करते हुए और कारणों का लेख करते हुए वाणिज्यिक कर अधिकारी से प्रतिवेदन प्राप्ति के पन्द्रह दिन के भीतर आवेदक को प्ररूप 42 में प्रमाण पत्र प्रदान करेगा।

(5) धारा 27 की उपधारा (8) के अधीन प्रस्तुत किया जाने वाला विवरण प्ररूप 43 में होगा और उक्त उपधारा में उल्लेखित व्यापारी द्वारा किसी वर्ष की प्रत्येक तिमाही के लिये उस वृत्त, जिसमें कि विक्रेता व्यापारी द्वारा धारा 16 के अधीन पंजीयन प्रमाण पत्र प्राप्त किया गया है, के वाणिज्यिक कर अधिकारी को तिमाही की समाप्ति के सात दिन के भीतर प्रस्तुत किया जायेगा।

45. तृतीय पक्षकारों से वसूली का नोटिस– जहां आयुक्त अथवा धारा 3 के अधीन उसकी सहायता के लिये नियुक्त निरीक्षक के अलावा कोई अधिकारी, धारा 29 के अधीन किसी व्यापारी से बकाया कोई कर, ब्याज, शास्ति अथवा फीस ऐसे किसी अन्य व्यक्ति से वसूल करने की कार्यवाही करता है, जिससे ऐसे व्यापारी को शोध्य कोई रकम बकाया हो अथवा जो ऐसे व्यापारी के लिये अथवा के संबंध में कोई रकम धारण करता हो अथवा धारण कर सकता हो तो वह प्ररूप 44 में एक नोटिस जारी करेगा.

**45.**
**धारा 37 की उपधारा (1) के उपबंधों के उल्लंघन में कर के रूप में एकत्रित राशि के समपहरण तथा वापसी की प्रकिया–**

(1) धारा 37 की उपधारा (3) के अधीन सूचना प्ररूप 45 में होगी.

(2) ज़हां समपहरण के लिए कोई आदेश किया जाए, वहां तत्संबंधी आदेश पारित करने वाला प्राधिकारी अपने कार्यालय के नोटिस बोर्ड पर सूचना की प्रति लगाकर संबंधित व्यक्तियों की जानकारी के लिए निम्नलिखित ब्यौरे प्रकाशित करेगा–

(एक) उस व्यापारी या व्यक्ति, जिसके मामले में आदेश पारित किया गया हो, का नाम, पता उसके द्वारा धारित रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र का कमांक यदि कोई हो,
(दो) आदेश की तारीख;
(तीन) समपहृत की गई रकम,
(चार) माल का विवरण, जिसके संबंध में समपहरण की गई रकम वसूल की गई थी,
(पांच) वह कालावधि, जिससे पारित आदेश संबंधित है,
(छः) समपहरण के कारण.

(3) वह व्यक्ति, जिससे समपहरित रकम अनाधिकृत रूप से वसूल की गई हो, ऐसी रकम की वापसी के लिए दावा करते हुए आवेदन प्ररूप 46 मे करेगा.

## अध्याय – 7

**47.**
**चैक द्वारा प्रतिदाय अथवा प्रतिदाय भुगतान आदेश द्वारा प्रतिदाय–**

(1) (क) जब किसी रकम के प्रतिदाय का निर्देश सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी अथवा वाणिज्यिक कर अधिकारी द्वारा दिया गया है तो वाणिज्यिक कर अधिकारी और जब ऐसा आदेश सहायक आयुक्त द्वारा दिया गया है तो सहायक आयुक्त चैक के द्वारा ऐसे प्रतिदाय का भुगतान करेगा।

परन्तु उस समय तक, जब तक कि राज्य शासन ऐसे प्रतिदाय के चैक के द्वारा भुगतान के लिये योजना एवं प्रकिया निर्धारित करती है, ऐसे वाणिज्यिक कर अधिकारी अथवा सहायक आयुक्त द्वारा ऐसी रकम के लिये, जो किसी ऐसी रकम की कटौती करने के पश्चात शेष रह गई हो, जिसके संबंध में धारा 25 की उपधारा (5) के अधीन नोटिस जारी किया गया है या जिसका समायोजन नियम 48 के अधीन किया जाना है, प्ररूप 47 में प्रतिदाय भुगतान आदेश जारी करेगा।

(ख) जहां वह रकम जिसके लियें चेक अथवा भुगतान आदेश जारी किया गया है, पॉच हजार रूपयों से अधिक हो तो ऐसा चेक या प्रतिदाय भुगतान आदेश कास (रेखित) और "खाते में जमा" (एकाउन्ट पेयी) किया जावेगा।

(2) प्रतिदाय भुगतान आदेश तथा उसकी एक प्रति कोषालय में उपयोग हेतु व्यापारी को कोषालय में प्रस्तुत कर भुगतान प्राप्त करनें के लिये दी जावेगी ।

48. प्रतिदाय समायोजन आदेश–

(1) वाणिज्यिक कर अधिकारी अथवा सहायक आयुक्त यथास्थिति, प्रतिदाय योग्य राशि के समायोजन के लिये जिस दिनांक को प्रतिदाय स्वीकृत किया गया है, से आगामी अवधि की विवरणी अथवा विवरणियों के अनुसार देय राशि के विरूद्ध प्ररूप 48 में प्रतिदाय समायोजन आदेश जारी कर सकेगा।

(2) यदि प्रतिदाय मंजूर करने के लिये सशक्त प्राधिकारी धारा 39 की उपधारा (4) के अधीन अधिनियम या निरसित अधिनियम अथवा केन्द्रीय विक्रयकर अधिनियम, 1956 (सन् 1956 का संख्या 74) के अधीन शोध्य कर, शास्ति, ब्याज अथवा उसके किसी भाग की वसूली के संबंध में प्रतिदाय योग्य रकम अथवा उसके किसी भाग को उपयोजित करना चाहे, तो वह इस प्रकार उपयोजित की जाने हेतु अपेक्षित रकम के संबंध में एक प्रतिदाय समायोजन आदेश जारी करेगा.

(3) प्रतिदाय समायोजन आदेश तीन प्रतियों में बनाया जाएगा, पहली प्रति व्यापारी को दी जायेगी, दूसरी प्रति कोषालय अधिकारी को जारी की जायेगी, जिसके शीर्ष पर "केवल कोषालय में उपयोग के लिये" लिखित होगा तथा तीसरी प्रति ऐसा आदेश जारी करने वाला प्राधिकारी अपने पास रखेगा.

49. विवरणी के साथ प्रतिदाय समायोजन आदेश का प्रस्तुत करना–

नियम 48 के अनुसार कटौती के किसी दावे के समर्थन में व्यापारी अपने प्रतिदाय समायोजन आदेश की प्रति अधिनियम अथवा केन्द्रीय विक्रय अधिनियम, 1956 (सन् 1956 सं. 74) के अधीन उसके द्वारा प्रस्तुत की जाने वाली विवरणी के साथ संलग्न करेगा.

50. पुस्तक क्रमांकों की सूचना–

प्रतिदाय भुगतान आदेश अथवा समायोजन आदेश जारी करने वाला प्रत्येक वाणिज्यिक कर अधिकारी तथा सहायक आयुक्त तत्समय उपयोग में आने वाली पुस्तकों के क्रमांकों की सूचना उसकी अधिकारिता में आने वाले कोषालय तथा उपकोषालय अधिकारी को देगा.

51. विलम्बित प्रतिदायों पर ब्याज स्वीकृत करने वाला आदेश–

जब नियम 47 के अधीन कोई प्रतिदाय भुगतान आदेश जारी किया जाए तो ऐसा आदेश जारी करने वाला प्राधिकारी इसके साथ–साथ एक आदेश अभिलिखित करेगा, जिसमें ऐसे प्रतिदाय पर धारा 39 की उपधारा (5) के अधीन देय ब्याज, यदि कोई हो, मंजूर करेगा जिसमें प्रतिदाय की रकम, जिसके भुगतान में विलम्ब हुआ है, विलम्ब की कालावधि जिसके लिये ऐसा ब्याज देय है तथा राज्य सरकार द्वारा देय ब्याज की रकम विनिर्दिष्ट किया जाएगा तथा उसे उस व्यपारी को संसूचित करेगा, जिसे ब्याज देय है.

52. ब्याज भुगतान आदेश–

(1) जहां, विलंबित प्रतिदायों पर ब्याज के भुगतान के लिये नियम 51 के अधीन आदेश किया गया हो, वहां मंजूरी कर्त्ता प्राधिकारी ब्याज का भुगतान चेक द्वारा करेगा.

परन्तु उस समय तक, जब तक कि राज्य शासन ब्याज के चेक द्वारा भुगतान के लिये योजना एवं प्रकिया निर्धारित करती है, मंजूरीकर्ता अधिकारी व्यापारी को प्ररूप 49 में ब्याज भुगतान आदेश जारी करेगा.

(2) ब्याज भुगतान आदेश तथा उसकी एक प्रति कोषालय में उपयोग हेतु मंजूरी कर्ता अधिकारी व्यापारी को कोषालय में प्रस्तुत कर भुगतान प्राप्त करने के लिये जारी करेगा.

## अध्याय – 8

**53. संपरिक्षा (आडिट) रिपोर्ट प्रस्तुत करना और विभिन्न प्ररूपों तथा रीति में लेख रखने की शर्तें:–**

(1) प्रत्येक व्यापारी, जिससे धारा 41 की उपधारा (2) के अधीन संपरीक्षा (आडिट) रिपोर्ट प्रस्तुत करना अपेक्षित है, ऐसी रिपोर्ट प्ररूप 50 में समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी के समक्ष प्ररूप 18 में विवरण के साथ प्रस्तुत करेगा.

(2) यदि आयुक्त यह आवश्यक समझता है कि कोई व्यापारी या किसी वर्ग के व्यापारी विक्रय या क्रय के अभिलेखों सहित लेखे विशेष प्रारूप में रखे तो वह, उसके लिए कारण लेखबद्ध करने के पश्चात् –

(एक) ऐसा आदेश प्ररूप 51 में जारी कर ऐसे व्यापारी को, या

(दो) धारा 41 की उपधारा (2) के अधीन अधिसूचना जारी कर ऐसे वर्ग के व्यापारियों को,

उस माह के, जिसमें आदेश या अधिसूचना जारी की गई हो, अगले मास के समाप्त हो जाने के पश्चात् ऐसे आदेश/अधिसूचना से संलग्न प्ररूप में लेखे रखने के लिये निर्देश देगा.

**54. देयक अथवा नगदी ज्ञापन (केश मैमो) में अपेक्षित ब्यौरे:–**

प्रत्येक व्यापारी, जिसके द्वारा धारा 42 की उपधारा (1) के अधीन देयक अथवा नगदी ज्ञापन जारी किया जाना अपेक्षित है, उसके द्वारा जारी किये गये देयक, बीजक अथवा नगदी ज्ञापन में नाम तथा प्रकार, अपने कारबार के स्थान का पता तथा अपने रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र क्रमांक, बेचे गये माल के ब्यौरे तथा उसका विक्रय मूल्य, धारा 8 की उपधारा (एक) और/या उपधारा (दो) के अधीन वसूल किया गया कर यदि पृथक से वसूल किया है, तो विनिर्दिष्ट करेगा और प्रत्येक वर्ष के लिये ऐसा देयक, बीजक अथवा नगद ज्ञापन पर अनुक्रमांक डालेगा तथा जहाँ विक्रय मूल्य एक हजार रूपये अथवा उससे अधिक हो, तो व्यापारी देयक, बीजक अथवा नगद ज्ञापन में क्रेता का पूरा नाम तथा पता और उसका रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र यदि कोई हो, दर्ज करेगा.

## अध्याय – 9

**55. आयुक्त की शक्तियों का प्रत्यायोजन:–**

आयुक्त, निम्नलिखित सारणी के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट निर्बन्धों और शर्तो के अध्यधीन रहते हुए, और कॉलम (2) में वर्णित धारा/नियम के अधीन उसे प्रदत्त और कालम (3) में वर्णित तत्संबंधी शक्तियों तथा सौंपे गए कर्त्तव्यों को कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट अधिकारी की पदश्रेणी से कम का न हो, प्रत्यायोजन कर सकेगा:–

### सारणी

| अनु. | धारा/नियम | शक्ति का विवरण | अधिकारी का पदनाम तथा प्रत्यायोजन की शर्ते |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 5 | कर भुगतान करने के दायित्व का अवधारण करना | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 2. | 16 तथा 18 | (एक) धारा 16 तथा 18 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र मंजूर करना<br>(दो) धारा 16 की उपधारा (6) के अधीन शास्ति अधिरोपित करना और<br>(तीन) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण– पत्र संशोधित करना या रद्द करना. | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी<br>सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी<br>सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 3. | 19 | (एक) किसी व्यापारी से विवरणी प्रस्तुत करने की अपेक्षा करना<br>(दो) विवरणी प्रस्तुत करने से किसी व्यापारी को छूट देने या विभिन्न कालावधि के लिये विवरणी प्रस्तुत करने की ,किसी व्यापारी को अनुज्ञा देना.<br>(तीन) एक से अधिक स्थानों पर कारबार के स्थान से संबंध में पृथक्–पृथक् विवरणी प्रस्तुत करने से छूट देना.<br>(चार) शास्ति अधिरोपित करना | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी<br>उपायुक्त<br>उपायुक्त<br>सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 4. | 21, 22, 25 तथा 36 | कर निर्धारण या पुनर्निर्धारण करना या शास्ति अधिरोपित करना या ऐसे कर तथा/अथवा शास्ति कर भुगतान करने के लिये और समय देना या कर या शास्ति का भुगतान किस्तों में करने की अनुज्ञा देना एक पक्षीय आदेश को अपास्त करना तथा धारा 21, 22, 25 तथा 36 के अधीन समस्त अन्य शक्तियों का प्रयोग करना. | (एक) सहा0 वाणिज्यिक कर अधिकारी एक करोड़ रूपये की कुल राशि और/ या सकल क्रय राशि तक<br>(दो) वाणिज्यिक कर अधिकारी तीन करोड़ रूपये और/या सकल क्रय राशि तक<br>(तीन) सहायक आयुक्त प्रत्येक व्यापारी के संबंध में |
| 5. | 26 | विवरणी प्रस्तुत न करने पर निर्धारित कर का अग्रिम रूप से भुगतान करने की रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से अपेक्षा करना. | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 6. | 27 | शास्ति अधिरोपित करना | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 7. | 37 | आदेश, जिसके अन्तर्गत धारा 37 की उप–धारा (1) के उपबंधों के उल्लंघन में किसी व्यापारी या व्यक्ति द्वारा संग्रहीत किसी रकम को समपहरित करने के आदेश है, पारित करना, उसकी सूचना का प्रकाशन तथा ऐसी रकम का उस व्यक्ति को प्रतिदाय जिससे वह संग्रहित की गयी थी. | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 8. | 39 | (1) अधिक कर या शास्ति, ब्याज, आगत कर का रिबेट या अन्य किसी राशि के प्रतिदाय की स्वीकृति देना,<br>(2) विलंबित प्रतिदायों पर ब्याज के भुगतान की स्वीकृति देना, | वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 9. | 41 | विशिष्ट प्ररूप तथा रीति से लेखे रखे जाने की व्यापारी से अपेक्षा करना. | उपायुक्त |
| 10. | 42 | देयकों या नगदी ज्ञापों के प्रतिपर्ण या दूसरी प्रति न रखने के लिये या ऐसे देयक या नगदी ज्ञाप जारी न करने के लिये या उसे धारा 42(1) के प्रावधानों के अनुरूप अभिरक्षित न रखने के लिये शास्ति अधिरोपित करना. | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 11. | 44 | अधिनियम के किन्हीं भी उपबंधों के अधीन किसी कार्यवाही या कार्यवाहियों के किसी वर्ग को अन्तरित करना. | उपायुक्त |
| 12. | 46 | कतिपय मामलों में जानकारी मांगने की शक्ति | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 13. | 49 | पुनरीक्षण की शक्ति | उपायुक्त |
| 14. | 54 | शास्ति अधिरोपित करना | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 15. | 56 | धारा 56 की उपधारा (1) के अधीन त्रुटि का सुधार करना | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |
| 16. | 57 | (एक) उप–धारा (3) से (5) तक के अधीन शक्तियां.<br>(दो) उप–धारा (6) के अधीन शक्तियां. | वाणिज्यिक कर निरीक्षक<br>सहायक आयुक्त |
| 17. | नियम 82 | किसी नियम के उल्लंघन के संबंध में शास्ति अधिरोपित करना. | सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी |

**56. सूचना सम्मन तथा आदेशों की तामील–**

(1) अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों के अधीन सूचना या सम्मन या आदेश निम्नलिखित पद्धतियों में से किसी पद्धति से तामील किया जा सकेगा:—

(एक) सूचना या सम्मन या आदेश की एक प्रति संबोधित व्यक्ति या उसके अभिकर्ता को व्यक्तिशः देना या सौपना,

(दो) डाक द्वारा:

परन्तु यदि ऐसी सूचना या सम्मन या आदेश को उपर दी गई पद्धतियों से देने के लिये किए गए प्रयत्न करने पर उसे जारी करने वाले प्राधिकारी का समाधान हो जाता है कि संबोधित व्यक्ति सूचना या सम्मन या आदेश लेने का अपवंचन कर रहा है या कि किसी अन्य कारण से सूचना या सम्मन या आदेश उपरोक्त किसी भी कारण से तामील नहीं किया जा सकता है, उक्त प्राधिकारी ऐसी सूचना या सम्मन या आदेश की एक प्रति को चिपका कर उसकी तामील करवाएगा—

(क) यदि संबोधित व्यक्ति कोई व्यापारी है तो व्यापारी के कार्यालय या भवन, जिसमें व्यापारी का कार्यालय स्थित हो, के किसी सहजदृश्य भाग पर या डीलर के कारबार के किसी स्थान, जिसे उसके द्वारा अंतिम बार अधिसूचित किया गया हो, के किसी सहजदृश्य भाग पर, और

(ख) यदि संबोधित व्यक्ति कोई व्यापारी नहीं हो, तो उसके निवास या कार्यालय या भवन, जिसमें उसका निवास या कार्यालय स्थित हो, के किसी सहजदृश्य भाग पर,

और ऐसी तामील संबोधित व्यक्ति को व्यक्तिगत तौर पर तामील की गई मानी जावेगी.

(2) जब सूचना या सम्मन तामील करने वाला अधिकारी स्वयं संबोधित व्यक्ति या उसके अभिकर्ता को सूचना या सम्मन की एक प्रति सौंपता या प्रदान करता है, तब वह मूल सूचना या सम्मन पर तामीली की पावती के रूप में उस व्यक्ति के हस्ताक्षर प्राप्त करेगा जिस पर वह तामील की गई हो या जिसे वह दिया गया हो :

परन्तु जहां संबोधित या उसका अभिकर्ता पावती पर हस्ताक्षर करने से इन्कार कर दे, वहां तामीलकर्ता अधिकारी उस मकान के बाहरी द्वार पर या किसी सहजदृश्य भाग पर सूचना या सम्मन की एक प्रति चिपकवा देगा, जिसमें पाने वाला व्यक्ति सामान्यतः रहता हो या कारबार करता हो या लाभ के लिये स्वयं कार्य करता हो.

(3) जब कोई नोटिस या सम्मन, उप नियम (1) अथवा उप नियम (2) के परन्तुक के अनुसरण में उसकी प्रति चिपकाकर तामील किया जाता है, तो तामीलकर्ता अधिकारी मूल प्रति को सूचना या सम्मन जारी करने वाले अधिकारी को उस पर अपनी रिपोर्ट का पृष्ठांकन करते हुये वापस लौटा देगा, जिसमें इस बात का उल्लेख होगा कि उसने प्रति किस प्रकार चस्पा करवाई, वे परिस्थितियां जिसके अधीन उसे ऐसा करना पड़ा, तथा उस व्यक्ति का नाम तथा पता आदि, यदि कोई हो, जिसके द्वारा उसके कार्यालय या निवास का पता या उस भवन का पता, जिसमें उसका कार्यालय का निवास स्थित हो या उसके

कारबार के स्थान की पहचान की हो, तथा जिसकी उपस्थिति में प्रति चिपकाई गई थी, उक्त अधिकारी उस व्यक्ति के हस्ताक्षर या उसके अंगूठे का निशान भी रिपोर्ट पर करवाएगा जिसने संबोधित व्यक्ति के निवास या कार्यालय या भवन या कारबार के स्थान की पहचान की है.

(4) जब तामील डाक द्वारा की गई हो, तब तामील उस दशा में उचित रूप से की गई मानी जाएगी जबकि नोटिस, सम्मन या आदेश की प्राप्ति अभिस्वीकृति के साथ समुचित रूप से पता लिखकर पूर्व भुगतान कर तथा रजिस्ट्रीकरण डाक द्वारा भेजी जाय, जब तक कि इसके विपरीत सिद्ध न कर दिया जाए, तामील उसी समय की गई मानी जाएगी, जिस समय सामान्य तौर से नोटिस या सम्मन या आदेश डाक द्वारा परिदत्त कर दिया जाता हो.

(5) वह प्राधिकारी, जिसके आदेश पर नोटिस या सम्मन या आदेश जारी किया गया, यदि संदेशवाहक की या डाक अभिस्वीकृति या ऐसा साक्ष्य लेने पर जैसा वह उचित समझे, का इस बात से समाधान हो जाये कि सूचना, सम्मन या आदेश इस नियम के अनुसार तामील की गयी है, इस प्रभाव का एक आदेश अभिलिखित करेगा. यदि उसका इस बात से समाधान नहीं होता है कि सूचना या सम्मन या आदेश उचित रूप से तामील किया गया है तो वह उस प्रभाव का आदेश अभिलिखित करने के बाद नया नोटिस या सम्मन या आदेश जारी करने का निर्देश दे सकेगा.

(6) किसी अविभक्त हिन्दू कुटुम्ब का बॅटवारा हो जाने के बाद, नोटिस, सम्मन या आदेश उस व्यक्ति पर तामील किया जायेगा जो बॅटवारा होने के ठीक पूर्व हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब का अंतिम प्रबंधक (कर्त्ता) था या यदि किसी कारण से उस पर सूचना या सम्मन या आदेश तामील करना संभव न हो, तो किसी ऐसे वयस्क पर तामील किया जायेगा, जो बंटवारा होने के ठीक पूर्व हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब का सदस्य था.

(7) जहां कोई फर्म या व्यक्तियों का संगम विघटित हो जाता है, वहां नोटिस या सम्मन या आदेश, यथास्थिति, किसी ऐसे व्यक्ति पर तामील किया जायेगा, जो उसके विघटन से ठीक पूर्व फर्म का भागीदार (जो अवयस्क न हो) या संगम का सदस्य था.

(8) जहां कर निर्धारण किसी ऐसे कारबार के संबंध में किया जाना है, जो बन्द हो गया हो, किसी फर्म या संगम या किसी ऐसे व्यक्ति पर, जो कारबार बन्द होने के समय ऐसी फर्म का भागीदार या ऐसे संगम का सदस्य था या कम्पनी के मामले में उसके प्रमुख अधिकारी पर तामील किया जायेगा.

**स्पष्टीकरण:—** इस नियम के प्रयोजन के लिये, "अभिकर्ता" से अभिप्रेत है कोई ऐसा व्यक्ति, जो अधिनियम की धारा 24 के उपबंधो के अनुसार उपस्थित होने का हकदार हो तथा जिसके अन्तर्गत प्रबंधक, लिपिक या व्यापारी का मुख्तियार या किसी कम्पनी का सचिव, निर्देशक या लेखापाल या किसी हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब का कोई वयस्क सदस्य या व्यापारी का कोई ऐसा साक्षर कर्मचारी है, जब तक कि व्यापारी के अभिकर्त्ता के रूप में उसकी ओर से नोटिस या सम्मन या आदेश प्राप्त करने के लिये अधिकृत किसी व्यक्ति का नाम लिखित में सूचित न कर दिया हो,

(9) अधिनियम या उसके अधीन बनाए गये नियमों के अधीन सम्मन प्ररूप 52 में होंगे.

## अध्याय – 10

**57. अपील ज्ञापन या पुनरीक्षण के लिये आवेदन का प्रस्तुत किया जाना–**

(1) प्रत्येक अपील या पुनरीक्षण के लिये आवेदन,–
(क) लिखित में होगा,
(ख) उसमें अपीलकर्ता/आवेदनकर्ता का नाम तथा पते का उल्लेख होगा,
(ग) उसमें उस आदेश की, जिसके विरूद्ध वह किया गया है, तारीख का उल्लेख होगा,
(घ) उसमें उस तारीख का उल्लेख होगा जिसको आदेश अपीलकर्ता या आवेदनकर्ता को संसूचित किया गया,
(ङ.) उसमें तथ्यों का स्पष्ट विवरण दिया जाएगा,
(च) बिना किसी तर्क या विवरण के उन आधारों का उल्लेख होगा जिनके आधार पर अपील या पुनरीक्षण आवेदन किया गया हो तथा वे कमवार संख्या में होंगे,
(छ) चाहे गये अनुतोष का संक्षिपतः उल्लेख होगा, और
(ज) अपीलकर्ता या आवेदनकर्ता द्वारा या उस प्राधिकृत अभिकर्ता द्वारा जो उसके द्वारा इस संबंध में लिखित रूप में सम्यक् रूप से प्राधिकृत हो, निम्नलिखित प्रारूप में हस्ताक्षरित तथा सत्यापित होगा,–

"मैं ................................................ अपीलकर्ता/आवेदनकर्ता, जिसका नाम पुनरीक्षण अपील ज्ञापन में या/के लिये आवेदन में दिया गया है, एतद्द्वारा यह घोषणा करता हूँ कि उसमें जो भी कहा गया है वह मेरी सर्वोत्तम जानकारी तथा विश्वास के अनुसार सही है.

हस्ताक्षर".

(2) (क) अपील के ज्ञापन के साथ निम्नलिखित संलग्न होंगे :–
(एक) आक्षेपित आदेश की अधिप्रमाणित प्रतिलिपि, और
(दो) धारा 48 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार कर तथा/या शास्ति की राशि के भुगतान के प्रमाण स्वरूप चालान की एक प्रति,
(ख) पुनरीक्षण के आवेदन के साथ आक्षेपित आदेश की एक अधिप्रमाणित प्रति,

(3) कर निर्धारण के आदेश या शास्ति अधिरोपित करने वाले आदेश के विरूद्ध अपील यथासंभव प्ररूप 53 में होगी,

(4) पुनरीक्षण का आवेदन यथासंभव प्ररूप 54 में होगा तथा आदेश की, जिसके विरूद्ध वह फाईल किया गया है, तारीख से 6 कलेंडर मास के भीतर प्रस्तुत किया जाएगा.

(5) अपील का ज्ञापन या पुनरीक्षण के लिए आवेदन दो प्रतियों में होगा तथा या तो अपीलकर्ता द्वारा या उसके एजेन्ट द्वारा अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी या ऐसे किसी प्राधिकारी को, जिसे आदेश द्वारा आयुक्त विनिर्दिष्ट करें, प्रस्तुत किया जायेगा या ऐसे प्राधिकारी को रजिस्ट्री डाक से भेजा जाएगा. जब धारा 24 की उपधारा (1) द्वारा यथा अपेक्षित अपीलकर्ता या आवेदनकर्ता द्वारा सम्यक् रूप से प्राधिकृत किसी व्यक्ति द्वारा अपील या पुनरीक्षण प्रस्तुत किया जाता है तब उसके साथ उसे इस प्रकार नियुक्त करने वाले प्राधिकारी का सम्यक् रूप से मुद्रांकित पत्र भी संलग्न किया जाएगा.

(6) अपील का ज्ञापन या धारा 55 के अधीन निर्देश के लिए आवेदन अपीलकर्ता या आवेदनकर्ता द्वारा या उसके अभिकर्ता द्वारा अधिकरण के रजिस्ट्रार या क्लर्क ऑफ कोर्ट को अधिकरण के मुख्यालय में कार्यालय सयम में प्रस्तुत किया जाएगा या रजिस्टर्ड डाक द्वारा अधिकरण को भेजा जाएगा.

(7) अपील प्राधिकारी, साधारणतः अपील प्रस्तुत किए जाने के तीस दिन के भीतर, आक्षेपित आदेश तथा/या ऐसे आदेश से संबंधित अभिलेख की उचित जांच पड़ताल करने के पश्चात् या तो उसे स्वीकार कर लेगा या अस्वीकार कर देगा.

**58. शेष राशि की वसूली का स्थगन—** अपील प्राधिकारी, अपील स्वीकार करने पर धारा 48 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार अपीलकर्ता द्वारा कर तथा जुर्माने के यदि कोई हो, के किए गये भुगतान की सत्यता के बारे में अपना समाधान करने के बाद अपील का निर्णय होने तक शेष राशि की वसूली को स्थगित करेगा तथा अपील स्वीकार कर लेने की तारीख से सात दिन के भीतर उसकी सूचना उस प्राधिकारी को जिसके आदेश के विरूद्ध अपील की गई हो तथा अपीलकर्ता को भी भेजेगा.

**59. संक्षिप्त अस्वीकृति—** (1) यदि अपील ज्ञापन या पुनरीक्षण के आवेदन में नियम 57 की समस्त या किन्हीं अपेक्षाओं की पूर्ति न की गई हो या आवेदक धारा 48 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार कर तथा/या शास्ति जिसके संबंध में अपील फाईल की गई हो, का भुगतान नहीं करता है, तो अपील या पुनरीक्षण के आवेदन को संक्षिप्ततः नामंजूर कर दिया जाएगाः

परन्तु किसी भी अपील या पुनरीक्षण हेतु कोई आवेदन तब तक इस उपनियम के अधीन संक्षिप्ततः नामंजूर नहीं किया जाएगा जब तक कि अपीलकर्ता या आवेदक को अपील के ज्ञापन या पुनरीक्षण आवेदन में इस प्रकार संशोधन करने का, ताकि वह नियम 57 के अपेक्षाओं के अनुरूप उसे ला सके, ऐसा अवसर प्रदान नहीं कर दिया जाता जैसा कि अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी उचित समझता हैं.

(2) कोई भी अपील या पुनरीक्षण आवेदन किसी अन्य आधार पर भी संक्षिप्तः नामंजूर किया जा सकता है, जो अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी द्वारा लेखबद्ध किया जाएगा :

परन्तु अपील या पुनरीक्षण आदेश को इस उपनियम के अधीन संक्षिप्ततः नामंजूर करने के किसी आदेश को पारित करने के पूर्व अपीलकर्ता या आवेदक को सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर प्रदान किया जाएगा.

(3) जहां अपील उपनियम (1) के अधीन इस आधार पर संक्षिप्ततः रद्द कर दी जाती है कि अपीलकर्ता ने धारा 48 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार उस कर तथा/या शास्ति की रकम का भुगतान नहीं किया है, जिसके संबंध में अपील की गई है वहां अपील प्राधिकारी, जब बाद में उसकी जानकारी में यह बात लाई गई हो कि उक्त रकम का भुगतान अपील का ज्ञापन फाईल करने के पूर्व कर दिया गया था, किन्तु भुगतान का सबूत उसके साथ नहीं दिया गया था, वहां अपील विचारार्थ पुनः स्वीकार कर सकेगा.

60. सुनवाई–

(1) यदि अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी अपील या पुनरीक्षण के लिए आवेदन संक्षिप्ततः नामंजूर नहीं करता है तो वह अपीलकर्ता या आवेदक या उसके सम्यक् रूप से प्राधिकृत अभिकर्ता की सुनवाई हेतु तारीख नियत करेगा.

(2) उक्त प्राधिकारी किसी भी अपील या पुनरीक्षण के लिए आवेदन की सुनवाई किसी अन्य तारीख के लिये स्थगित कर सकेगा.

(3) यदि अपीलकर्ता या आवेदक या तो व्यक्तिगत रूप से या अपीलकर्ता या आवेदक द्वारा सम्यक् रूप से प्राधिकृत व्यक्ति के जरिए, जैसा कि धारा 24 की उपधारा (1) द्वारा अपेक्षित है, सुनवाई के लिए निर्धारित तारीख को या ऐसी किसी अन्य तारीख को, जिसको सुनवाई स्थगित की गई हो, उक्त प्राधिकारी के समक्ष उपस्थित नहीं होता है, तो उक्त प्राधिकारी अपील या पुनरीक्षण आवेदन को या तो खारीज कर सकता है या एक पक्षीय निर्णय दे सकता है जैसा वह ठीक समझे.

(4) जहां अपील या पुनरीक्षण उप–नियम (3) के अधीन खारिज कर दी गई हो या उसमें एक पक्षीय निर्णय दे दिया गया हो वहां यथास्थिति अपीलकर्ता या आवेदक ऐसे आदेश की सूचना प्राप्त होने की तारीख से तीस दिन के भीतर यथास्थिति अपील या पुनरीक्षण पर पुनः विचार करने या उसकी पुनः सुनवाई के लिए अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी को आवेदन कर सकता है और यदि अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी का इस बात से समाधान हो जाता है कि अपीलकर्ता या आवेदक या धारा 24 की उपधारा (1) के अधीन सम्यक रूप से प्राधिकृत कोई व्यक्ति उस समय जब अपील या पुनरीक्षण में सुनवाई के लिए बुलाया गया था उपस्थित होने से पर्याप्त कारण से निवारित है तो वह यथास्थिति अपील या पुनरीक्षण को ऐसे निबन्धनों पर, जिसमें खर्चे संबंधी निबंधन सम्मिलित है, तथा शर्तो पर विचारार्थ पुनः स्वीकार कर सकेगा या उसमें पुनः सुनवाई कर सकेगा, जैसा कि वह उचित समझे.

61. प्रतिकूल रूप से प्रभावित हो सकने वाले व्यक्ति को सूचना–

इसके पूर्व कि किसी अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी द्वारा अपील या पुनरीक्षण में कर या शास्ति या दोनों में वृद्धि करते हुए किसी व्यक्ति के विरूद्ध कोई ऐसा आदेश पारित किया जाए, वह प्ररूप 55 में उस व्यक्ति को सूचना भेजेगा या यदि वह उपस्थित हो तो उसे सूचना देगा और उसे सुनवाई का पर्याप्त अवसर प्रदान करेगा.

62. अपीलकर्ता या आवेदक या संबंधित अधिकारी को आदेश की प्रति देना–

अपील या पुनरीक्षण में पारित आदेश उच्च न्यायालय द्वारा पारित आदेश को छोड़कर, की एक प्रति अपीलकर्ता या आवेदक या उसके द्वारा प्रभावित व्यक्ति को निःशुल्क दी जाएगी तथा दूसरी प्रति उस अधिकारी को भेज दी जायेगी, जिसके आदेश से अपील या पुनरीक्षण कार्यवाही की विषय वस्तु बनी हो.

63. फीस–

(1) धारा 48 के अधीन अपील धारा 49 के अधीन पुनरीक्षण के लिये आवेदनों तथा किसी अनुतोष के लिये विविध आवेदनों तथा याचिकाओं के संबंध में देय फ़ीस निम्नानुसार होगीः–

(एक) अपीलीय उपायुक्त को धारा 48 के अधीन अपील ज्ञापन या प्रथम अपील पर – दस रूपये.

(दो) अधिकरण को धारा 48 या धारा 49 की उपधारा (4) के अधीन अपील के ज्ञापन पर–तीस रूपये.

(तीन) धारा 49 के अधीन पुनरीक्षण के लिये आवेदन पर–दस रूपये,

(चार) अनुतोष के लिये विविध आवेदन या याचिका पर–पांच रूपये,

(2) धारा 3 के अधीन नियुक्त कोई अधिकारी, जिसके समक्ष किसी व्यापारी के विरूद्ध अधिनियम या उसके अधीन बनाये गये नियमों के अधीन कोई कार्रवाई लंबित हो, आवेदन देने पर ऐसे व्यापारी को ऐसी कार्रवाई के अभिलेख का पूर्णतः या अंशतः निरीक्षण करने की अनुमति स्वविवेक के अनुसार दे सकेगा, यदि निरीक्षण के लिये कोई आवेदन कार्यालय खुलने के तीन घण्टे के भीतर दिया जाये, तो निरीक्षण, यथासम्भव उसी दिन अन्यथा अगले कार्य दिवस को अनुज्ञात किया जा सकेगा. यदि आवेदन स्वीकार किया जाता है, तो पहले घण्टे या उसके किसी भाग के लिये निरीक्षण फीस पांच रूपया तथा बाद के घण्टे या उसके किसी भाग के लिये एक रूपया प्रभारित की जायेगी, धारा 3 के अधीन नियुक्त अधिकारी के समक्ष किन्हीं कार्रवाइयों, जो समाप्त हो गयी हो, के अभिलेख का निरीक्षण उसी रीति में तथा उतने ही प्रभार के भुगतान पर अनुज्ञात किया जा सकेगा.

परन्तु मामले की सुनवाई के लिये नियत किसी दिन को किसी व्यापारी द्वारा विचाराधीन कार्रवाई के अभिलेख के निरीक्षण के लिये या शासकीय अधिकारियों या शासकीय प्रयोजनों के लिये इस संबंध में सम्यक रूप से प्राधिकृत किसी अन्य व्यक्तियों द्वारा अभिलेख के निरीक्षण के लिये काई निरीक्षण फीस संप्रभारित नहीं की जायेगी.

**स्पष्टीकरणः**– इस परन्तुक के प्रयोजन के लिये किसी विचाराधीन कार्रवाई के अभिलेख के अन्तर्गत किसी समाप्त कार्रवाई का अभिलेख है, जिसे लंबित कार्रवाई के सन्दर्भ के लिये मंगाया जाता है, सम्मिलित होगा.

(3) कोई व्यापारी ऐसे पदाधिकारी की उपस्थिति में तथा ऐसे घण्टों के बीच, जैसा कि धारा 3 के अधीन नियुक्त अधिकारी नियत करें, अभिलेख का निरीक्षण करेगा. निरीक्षण के दौरान उसे पेन या स्याही का न तो उपयोग करने दिया जाएगा और न ही उसे निरीक्षण स्थल से अभिलेख या उसके किसी भाग को ले जाने या अभिलेख पर कोई चिन्ह लगाने या किसी प्रकार उसे बिगाड़ने के अनुज्ञात किया जायेगा. उसे सन्दर्भ के लिये पेंसिल से संक्षिप्त टीप (नोट) लेने के अलावा अभिलेख के किसी भाग की नकल लेना भी अनुज्ञात नहीं किया जायेगा.

(4) उपनियम (2) तथा (3) के प्रयोजन के लिये शब्द "व्यापारी" के अन्तर्गत धारा 24 की उपधारा (1) के अधीन व्यापारी द्वारा सम्यक रूप से प्राधिकृत व्यक्ति शामिल होगा.

(5) दस्तावेजों या आदेशों की प्रमाणित प्रतियां देने के लिये निम्नलिखित दरों पर नकल फीस प्रभारित की जायेगीः–

| | | |
|---|---|---|
| **प्रत्येक तीन सौ साठ शब्दों या उसके कम के लिये** | साधारण पॉच रूपया | तुरन्त दस रूपये |

(6) धारा 3 के अधीन बनाये गये नियमों के अधीन किसी अधिकारी के जो वाणिज्यिक कर निरीक्षक से भिन्न हो, समक्ष फाईल की गई याचिकाओं पर लगाए गये सभी न्यायालय फीस मुद्रांक संबंधित अधिकारी की उपस्थिति में तत्काल पंच किये जायेंगे।

(7) अधिनियम या उसके अधीन बनाये गये नियमों के अधीन किसी कार्रवाई में कोई भी पक्षकार ऐसे समुचित प्राधिकारी को जिसे ऐसी कार्रवाई के संबंध में अधिकारिता हो, या उससे संबंधित अभिलेख जिसकी अभिरक्षा में हो, ऐसी कार्रवाई में प्रस्तुत या फाईल किसी दस्तावेज या ऐसे प्राधिकारी द्वारा पारित किसी आदेश की प्रमाणित प्रति के लिये आवेदन कर सकेगा.

(8) उपनियम (7) के अधीन आवेदन पर उपनियम (5) में विनिर्दिष्ट मूल्य के न्यायालय फीस मुद्रांक लगाये जायेगें तथा उसके साथ उप–नियम (5) में विनिर्दिष्ट फीस की दर के अनुसार प्रमाणित प्रतियाँ तैयार करने में होने वाले खर्च को पूरा करने के लिये पर्याप्त रकम का निक्षेप किया जाएगा. उक्त दरों के अनुसार संगणित रकम उक्त प्राधिकारी द्वारा नकल फीस के रूप में रख ली जायेगी तथा पक्षकार द्वारा जमा अधिशेष रकम, यदि कोई हो, नकल देते समय उसे वापस कर दी जायेगी :

परन्तु पक्षकार, यदि उसके द्वारा जमा रकम नकल फीस के लिए पर्याप्त न हो, तो नकल लेते समय उतनी कम रकम का भुगतान करेगा.

(9). इस नियम के अधीन देय सभी फीस का भुगतान न्यायालय फीस मुद्रांकों के रूप में किया जायेगा.

(10) किसी तर्क या आपत्ति के संबंध में या किसी ऐसे आवेदन के संबंध में, जिसमें केवल जानकारी मांगी गई हो तथा जिसमें कोई विशिष्ट अनुतोष नहीं चाहा गया हो या सुनवाई के स्थगन के लिये किसी आवेदन के संबंध में या अभिलेखों के निरीक्षण के लिये किसी आवेदन के संबंध में कोई फीस देय नहीं होगी.

**64. धारा 56 के अधीन त्रुटि के परिशोधन के लिए सूचना–** धारा 56 की उपधारा (1) के अधीन दी जाने के लिए अपेक्षित सूचना प्ररूप 56 में होगी.

## अध्याय – 11

**65. व्यापारियों द्वारा दस्तावेजों का पेश किया जाना तथा जानकारी भेजना–** धारा 3 के अधीन नियुक्त किसी वाणिज्यिक कर निरीक्षक को छोड़कर अन्य निरीक्षण अधिकारी धारा 57 की उपधारा (3) के खण्ड (क) के अधीन अपना लेखा प्रस्तुत करने के लिए किसी भी ऐसे व्यापारी से अपने समक्ष किसी भी लेखे या दस्तावेज या रजिस्टर पेश करने के लिए प्ररूप 1 में एक सूचना तामील कर या व्यापारी के वित्तीय संव्यवहार से सुसंगत या किसी फर्म के कारोबार से प्राप्त लाभ या माल के स्टॉक से संबंधित अथवा व्यापारी द्वारा किए गए कय, विनिर्माण, विकय या और माल की सुपुर्दगी जो उक्त धारा के प्रयोजन के लिए आवश्यक हो, से संबंधित जानकारी भेजा जाना अपेक्षित करेगा.

**66. पुलिस अधिकारी की सेवा मांगने का निवेदन—** धारा 57 की उपधारा (7) के अधीन पुलिस अधिकारी की सेवा मांगने संबंधी निवेदन, प्ररूप 57 में होगा ।

**67. अभिगृहीत लेखा पुस्तकों, रजिस्टरों तथा दस्तावेजों का प्रतिधारण—**

(1) यदि निरीक्षणकर्ता अधिकारी धारा 57 की उपधारा (4) के अधीन किसी लेखा पुस्तक, रजिस्टर या दस्तावेज को अभिगृहीत करता है, तो वह इस प्रकार अभिगृहीत अभिलेखों का संक्षेप में उल्लेख करते हुए उसकी एक लिखित अभिस्वीकृति देगा.

(2) निरीक्षणकर्ता अधिकारी द्वारा अभिग्रहीत किए गए व्यापारी के नियमित लेखों अर्थात् रोकड़ बहियों तथा खातों की सूक्ष्म जांच की जाएगी तथा वह व्यापारी को 120 दिन की कालावधि के भीतर लौटा दिए जायेंगे. यदि पूर्व कथित कालावधि के भीतर सूक्ष्म जांच पूर्ण नहीं हो पाती है तो उपरोक्त अधिकारी, उसके लिए कारण लेखबद्ध करने के पश्चात् तथा उपायुक्त की लिखित अनुमति प्राप्त करने के पश्चात् और आगे 90 दिन के अनाधिक कालावधि के लिए ऐसे लेखे अपने पास रख सकेगा. अन्य लेखा पुस्तकें, रजिस्टर तथा दस्तावेज व्यापारी के मामले में अंतिम निर्णय होने तक साक्ष्य के रूप में रखे जायेंगे.

**68. धारा 57 की उपधारा (6) के अधीन अभिग्रहित माल को निर्मोचित करने अथवा विकय द्वारा माल का व्ययन करने की प्रकिया, प्ररूप एवं सूचना:—**

(1) धारा 57 की उपधारा (6) के खण्ड (ख) के अधीन सूचना पत्र प्ररूप 58 में होगा।

(2) जहां कोई माल धारा 57 की उपधारा (6) के खण्ड (घ) के अधीन निर्मोचित किया जाता है वहां माल निर्मोचित करने वाला अधिकारी व्यापारी या उस व्यक्ति से जिससे माल अभिग्रहीत किया गया था, उसकी एक रसीद प्राप्त करेगा.

(3) धारा 57 की उपधारा (6) के खण्ड (छ) के अधीन विकय द्वारा व्ययन किये जाने वाले माल का व्ययन से निपटारा बिकी के लिये विहित तरीके से छत्तीसगढ़ भू–राजस्व संहिता, 1959 (सन् 1959 सं. 20) द्वारा या उसके अधीन विकय के लिए अधिकथित रीति में किया जाएगा.

(4) (क) जहां किसी व्यापारी या किसी व्यक्ति द्वारा धारा 57 की उपधारा (6) के खण्ड (क) में विनिर्दिष्ट परिसरों में से किसी परिसर में माल स्टोर किया गया हो या रखा गया हो और ऐसे व्यापारी या व्यक्ति द्वारा उनका परित्याग किया जाता हैं, तथा उक्त उपधारा के अधीन अभिग्रहीत किया जाता है, वहां ऐसे माल के ब्यौरे अधिग्रहण संबंधी जानकारी स्थानीय समाचार पत्रों में सूचना के फार्म में प्रकाशित की जायेगी.

(ख) यदि कोई भी व्यक्ति ऐसी सूचना के प्रकाशन की तारीख से पन्द्रह दिन के भीतर उपखण्ड (क) में विनिर्दिष्ट माल के स्वामित्व का दावा नहीं करता है, तो ऐसा माल सार्वजनिक सूचना जारी कर नीलामी में विकय के लिये रखा जायेगा. ऐसे माल का विकय हो जाने पर विकय आगमों को शासकीय कोषालय में "विविध जमा" के रूप में जमा कर दिया जाएगा.

(5) धारा 57 की उपधारा (6) के खण्ड (क) के अधीन अभिग्रहीत माल के स्वामित्व का दावा करने वाला व्यापारी या व्यक्ति अथवा वह व्यक्ति, जिससे माल अभिग्रहीत किया गया है, माल अभिग्रहीत किए जाने या उपनियम (5) के खण्ड (क) में निर्दिष्ट सूचना के प्रकाशन की तारीख से पन्द्रह दिनों के भीतर, जो भी बाद में हो, उक्त उपधारा के खण्ड (ज) के अधीन अपनी आपत्ति, यदि कोई हो, फाईल करेगा.

**69. जांच चौकी तथा नाकों की स्थापना–**

(1) ऐसे किसी स्थान पर जो राज्य सरकार या आयुक्त द्वारा धारा 58 की उपधारा (1) के अधीन अधिसूचित किया जाये, यान को रोके जाने, रोके रखने या तलाशी लिए जाने के लिए सडक या सार्वजनिक मार्ग पर नाके के निर्माण करके जांच चौकी की स्थापना की जावेगी।

(2) धारा 58 की उपधारा (3) के अधीन अधिसूचित माल (जो इसमें इसके पश्चात् अधिसूचित माल के नाम से निर्दिष्ट है) का परिवहन करने वाला प्रत्येक परिवहनकर्ता ऐसा बीजक, बिल या चालान या कोई अन्य दस्तावेज जिसमें प्रेषक तथा प्रेषति का नाम, प्रेषण का स्थान, गंतव्य स्थान और माल का वर्णन, मात्रा और मूल्य दर्शाया गया हो अपने साथ रखेगा और वह प्रेषक द्वारा हस्ताक्षरित किया जावेगा।

(3) किसी जांच चौकी या नाके के बाहर अधिसूचित माल का परिवहन करने वाला प्रत्येक परिवहनकर्ता नियम 74 के उपनियम (1) के अधीन निर्दिष्ट नीति से प्राप्त किये गये प्रारूप 59 में एक सत्य और पूर्ण घोषणा जो प्रेषक द्वारा सम्यक रूप से हस्ताक्षरित और सत्यापित होगी, जांच चौकी अधिकारी के समक्ष दो प्रतियों में फाईल करेगा। यदि जांच चौकी अधिकारी का यह समाधान हो जाये कि घोषणा में दी गयी विशिष्टियां सही है, तो वह घोषणा–पत्र की प्रत्येक प्रति पर हस्ताक्षर करेगा और तारीख डालेगा और इस पर जांच चौकी की मुद्रा लगायेगा तत्पश्चात वह एक प्रति परिवहन कर्ता को वापस करेगा।

(4) परिवहन कर्ता उक्त अधिकारी द्वारा सम्यक रूप से हस्ताक्षरित तथा दिनांकित घोषणा की प्रति आने वाली किसी भी अन्य जांच चौकी पर निरीक्षण तथा जांच के लिए पेश करेगा।

(5) जांच चौकी पर रखी गई घोषणा की प्रति की प्रविष्टि जांच चौकी पर रखे गये रजिस्टर में की जाकर तत्पश्चात् उस वाणिज्यिक कर अधिकारी को जिसके वृत्त में यथा स्थिति प्रेषक या प्रेषति का कारोबार का स्थान स्थित हो, भेजा जाएगी।

**70. किसी व्यक्ति द्वारा घोषणा प्रस्तुत करना–** जब किसी व्यापारी से भिन्न व्यक्ति के द्वारा धारा 58 की उपधारा (3) के अधीन अधिसूचित माल राज्य के बाहर किसी स्थान से आ रहे वाहन के द्वारा अथवा राज्य के बाहर जा रहे वाहन के द्वारा लाया/ले जाया जा रहा है तो वाहन का प्रभारी चालक/व्यक्ति प्ररूप 60 में घोषणा प्रस्तुत करेगा।

**70. धारा 58 की उपधारा (4) के अधीन अधिसूचित किन्हीं मालों को परिवहन करने वाले व्यक्ति द्वारा अभिलेखों का रखा जाना तथा विवरणों को प्रस्तुत करना—**

(1) किन्हीं अधिसूचित माल का परिवहन करने वाला प्रत्येक व्यक्ति उसके द्वारा परिवहित किये गये माल के संबंध में सत्य और सही अभिलेख रखेगा जिसमें निम्नलिखित विशिष्टियां दर्शाई जावेगी, अर्थात,

(एक) छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 (सं.क. 2 सन् 2005) के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र यदि कोई हो, के कमांक सहित प्रेषक का पूरा नाम तथा पता

(दो) छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 (सं.क. 2 सन् 2005) के अन्तर्गत रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र यदि कोई हो के कमांक सहित प्रेषिती का पूरा नाम और पता

(तीन) वह स्थान जहां से माल भेजा गया

(चार) गंतव्य स्थान (जिला सहित)

(पांच) माल का वर्णन

(छः) मात्रा या भार

(सात) माल का मूल्य

(आठ) प्रेषक का बीजक कमांक तथा तारीख

(नौ) उस व्यक्ति का नाम जिसे माल परिदत्त किया जावेगा

(दस) वाहक का नाम तथा पूरा पता

(ग्यारह) यान का विवरण उसके कमांक, यदि कोई हो, सहित ब्यौरा

(बारह) यान के चालक का नाम, पता तथा लाइसेंस कमांक

(तेरह) माल के भारसाधक व्यक्ति (यदि कोई हो) का नाम तथा पता

और यदि किसी ऐसे अधिकारी द्वारा जो वाणिज्यिक कर अधिकारी के पद से निम्न न हो ऐसी अपेक्षा की जाय ऐसी अन्य विशिष्टियां प्रस्तुत करेगा, जिसकी वह (अधिकारी) उस संव्यवहार के संबंध में जहां तक कि वह ऊपर निर्दिष्ट किये गये माल से संबंधित है अपेक्षा करें।

(2) जहां, माल भेजने वाले व्यापारी द्वारा "स्वयं" भेजा गया हो तथा स्वयं माल को भेजने वाले के अतिरिक्त किसी व्यक्ति को माल दिया गया हो, तो वह व्यक्ति जो माल का परिवहन कर रहा हो उस व्यापारी का जो हवालगी ले रहा हो पूरा नाम तथा पता, छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम 2003 (सं.क. 2 सन् 2005) के अधीन पंजीयन प्रमाण पत्र यदि कोई हो, सहित अभिनिश्चित करेगा और इसका अभिलेख रखेगा।

(3) प्रत्येक व्यक्ति जो धारा 58 की उपधारा (3) के अधीन अधिसूचित किसी माल का परिवहन करता हो, यदि उसे किसी पदाधिकारी द्वारा, जो वाणिज्यिक कर अधिकारी के पद से कम का न हो, ऐसा आदेशित किया जाय, ऐसे पदाधिकारी को फार्म 61 में उसके द्वारा परिवहन किये गये माल के संबंध में विवरण प्रस्तुत करेगा। ऐसी जानकारी मांगने के समय पदाधिकारी माल परिवहन करने वाले व्यक्ति, को ऐसा समय देगा जो सामान्यतः एक सप्ताह से कम का न होगा।

(4) उपर्युक्त लेन देन से संबंधित समस्त हिसाब, अभिलेख रजिस्टर तथा दस्तावेज ऐसे पदाधिकारी, जो कि वाणिज्यिक कर पदाधिकारी के पद से कम न हो, द्वारा समस्त युक्तियुक्त समयों पर निरीक्षण के लिए, खुले रखे जायेंगे।

**72. यानों का निरीक्षण तथा तलाशी–**

(1) जांच चौकी अधिकारी यह सुनिश्चित करने के लिए कि कोई यान अधिनियम के अधीन देय कर के अपवंचन के लिए उपयोग में तो नहीं लाया जा रहा है, परिवहन कर्ता से यान को रोकने की अपेक्षा कर सकेगा और ऐसा व्यक्ति ऐसी अपेक्षा का तत्काल अनुपालन करेगा और यान को उतने समय तक खड़ा रखेंगा जितना कि उक्त अधिकारी द्वारा अपेक्षित किया जाय।

(2) तदुपरि उक्त अधिकारी ऐसे यान में प्रवेश कर सकेगा तथा तलाशी ले सकेगा और समस्त माल तथा माल से संबंधित समस्त दस्तावेजों का, जो ऐसे यान पर ले जाये जा रहे हो निरीक्षण कर सकेगा। ऐसी तलाशी या निरीक्षण करने में उक्त अधिकारी धारा 3 के अधीन नियुक्त किसी वाणिज्यिक कर निरीक्षक या उक्त अधिकारी के अधीनस्थ किसी अन्य कर्मचारी वृन्द की सहायता ले सकेगा। परिवहनकर्ता माल तथा यान की ऐसी विशिष्टियां जो कि अपेक्षित की जाय तत्काल प्रस्तुत करेगा और तलाशी या निरीक्षण करने में ऐसे अधिकारी को समस्त संभव सहायता देगा।

**73. माल या माल सहित वाहन का अधिग्रहण विकय तथा निरमुक्ति की प्रकिया–**

(1) जहां कोई माल या वाहन सहित माल जांच चौकी अधिकारी द्वारा धारा 58 की उपधारा (7) के अधीन अधिग्रहित किया जाय वहां ऐसे समस्त माल या वाहन सहित माल की एक सूची दो प्रतियों में जिसमें उसके स्वयं के तथा परिवहनकर्ता के हस्ताक्षर होंगे तैयार करेगा और उनके (माल की) सुरक्षित अभिरक्षा के लिए समस्त आवश्यक उपाय करेगा। सूची की एक प्रति परिवहनकर्ता को दी जाएगी।

(2) धारा 58 की उपधारा (11) के अधीन सूचना पत्र यथाशक्य प्रारूप 62 में होगी।

(3) जहां जांच चौकी अधिकारी द्वारा धारा 58 की उपधारा (10), (12) और (13) के अधीन कोई माल या वाहन सहित माल निरमुक्त किया जाता है, वहां, वह जांच चौकी अधिकारी माल के परिवहनकर्ता द्वारा ऐसे व्यय आदि कोई हो जो जांच चौकी अधिकारी द्वारा माल या वाहन सहित माल की सुरक्षित अभिरक्षा के लिए उपगत किये गये हो और आंशिक प्रभारों जो निर्दिष्ट किये जाएंगे, को भुगतान किये जाने पर मांल या वाहन सहित माल की निरमुक्ति का आदेश देगा और परिवहन कर्ता से उसकी रसीद अभिप्राप्त करेगा।

(4) यदि धारा 58 की उपधारा (13) के अधीन आरोपित शास्ति, का भुगतान आदेश की तामीली के तीस दिन के भीतर नहीं किया गया है तो जांच चौकी अधिकारी प्ररूप 63 में कारण बताने के लिये सूचना तामील करेगा कि क्यों न माल या वाहन सहित माल का विकय द्वारा निपटान कर दिया जाय।

(5) इससे संतुष्ट होने पर कि परिवहनकर्ता द्वारा धारा 58 की उप धारा (13) के अधीन आरोपित शास्ति का भुगतान नहीं किया गया है, जांच चौकी अधिकारी माल या वाहन सहित माल के विकय द्वारा निपटान की कार्रवाई करेगा।

(6) माल या वाहन सहित माल के विकय द्वारा निपटान का आदेश प्ररूप 64 में होगा और आदेश की एक प्रति परिवहनकर्ता को तामील की जावेगी।

(7) जो माल या वाहन सहित माल धारा 58 की उपधारा (15) के अधीन विकय द्वारा व्ययनित किये जाने के लिए अपेक्षित हो छत्तीसगढ़ भू राजस्व संहिता, 1959 (20 सन् 1959) द्वारा या उसके अधीन विकय के लिए अधिकथित की गई रीति में व्ययनित किये जायेंगे।

**74. प्ररूप 59 में घोषणा फार्म प्राप्त करने तथा ऐसे फार्मों का अभिलेख रखने की प्रक्रिया—**

(1) एक पंजीयत व्यवसाई प्रारूप 59 के कोरे फार्म उपयुक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी या इस संबंध में आयुक्त द्वारा प्राधिकृत अन्य अधिकारी से प्राप्त करेगा। घोषणा–पत्र के प्रतिपर्ण व्यवसाई पांच वर्ष या ऐसी अन्य अवधि जो आयुक्त द्वारा निर्धारित की जाए, तक रखेगा।

(2) (क) उपनियम (1) में निर्दिष्ट कोरे घोषणा–पत्र पुस्तिका के रूप में प्राप्त होंगे। प्रत्येक पुस्तक में ऐसे 50 प्रारूप तीन प्रतियों में होंगे और उन्हें उपनियम (1) में निर्दिष्ट अधिकारी से 50 रूपया प्रति पुस्तक या एक रूपए प्रति प्रारूप प्राप्त किया जा सकेगा।

(ख) उपनियम (1) में निर्दिष्ट किये गये घोषणा पत्र प्रारूप अभिप्राप्त करने हेतु रजिस्ट्रीकृत प्रत्येक व्यापारी समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को ऐसे प्रारूपों की अपनी अध्यपेक्षाओं संबंधी कथन करते हुए प्रारूप 65 में लिखित आवेदन करेगा और अन्य ऐसी विशिष्टियां, कथन तथा जानकारी प्रस्तुत करेगा और ऐसे अन्य दस्तावेज पेश करेगा जिन्हें कि वाणिज्यिक कर पदाधिकारी आवेदक को पूर्व अवसरों पर जारी किये गये ऐसे अध्यपेक्षा के स्वरूप की वास्तविकता के बारे में अपना समाधान करने के योजन से अपेक्षित करें।

(ग) प्रारूप 65 में आवेदन पत्र के साथ इनके लिए खण्ड (क) के अधीन देय फीसके संबंध में खजाने के प्राप्ति चालान की एक प्रति प्रारूप 34 में होगी।

परन्तु जहां देय फीस किसी एक समय में 200/– रूपये से अधिक न हो, वहां संबंधित वाणिज्यिक कर अधिकारी के कार्यालय में उसका भुगतान नगदी किया जा सकेगा।

(घ) खण्ड (ख) के अधीन आवेदन पत्र प्राप्त होने पर वाणिज्यिक कर अधिकारी अन्य अध्यपेक्षाओं का सम्यक ध्यान रखते हुए व्यापारी को घोषणा–पत्र प्रारूप का उनके लिए अभिस्वीकृति किये जाने पर प्रदाय करेगा।

(ड.) यदि ऐसे कारणों से जो अभिलेखित किये जावेंगे वाणिज्यिक कर पदाधिकारी को यह समाधान नहीं होता है कि आवेदक ने उसे पूर्व में जारी किये गये घोषणा प्रारूपों का वास्तविक रूप से उपयोग किया है या कि आवेदित घोषणा प्रारूपों की अन्य अध्यपेक्षाएं वास्तविक नहीं है, तो वह आवेदन पत्र रद्द कर देगा।

(च) यदि ऐसे कारणों से जो अभिलिखित किये जावेंगे वाणिज्यिक कर पदाधिकारी को यह समाधान नहीं होता है, कि आवेदक को, घोषणा पत्र प्रारूप पुस्तिकाओं की उसके द्वारा आवेदित संख्या अपेक्षित है, तो वह उतनी कम संख्या में जारी कर सकेगा जितनी कि उसकी राय में आवेदक के युक्तियुक्त आवश्यकताओं की पूर्ति कर दें।

परन्तु किसी व्यापारी को नये फार्म तब तक नहीं दिये जायेंगे जब तक कि वह उपयुक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी को अपने पास रखे हुए पुराने फार्म का हिसाब न दे दे और अपने पास बचे हुए शेष फार्म, यदि कोई हो तो लौटा न दें।

(छ) यदि वाणिज्यिक कर पदाधिकारी का यह समाधान हो जाय कि आवेदक ने वर्ष की किसी तिमाही के लिए, जिसका कि ऐसा आवेदन पत्र दिया

गया है, अधिनियम के अधीन या केन्द्रीय विक्रय कर अधिनियम 1956 (1956 का क्रमांक 74) के अधीन या छत्तीसगढ़ स्थानीय क्षेत्र में माल के प्रवेश पर कर अधिनियम 1976 (1976 का क्रमांक 52) के अधीन विवरणी प्रस्तुत करने में चूक की हो या किसी ऐसी कालावधि के संबंध में, जिसके लिए उस पर उपरोक्त अधिनियमों के अन्तर्गत कर बकाया है तो वह आवेदक के घोषणा प्रारूप को उस समय तक जारी नहीं करेगा जब तक कि आवेदक कर का भुगतान न कर दे या संबंधित तिमाही के लिए, विवरणी प्रस्तुत न कर दे या संबंधित कालावधि के लिए बकाया का भुगतान न कर दे।

(ज) यदि घोषणा पत्र प्रारूपों के लिए भुगतान की गयी फीस जारी किये गये प्रारूपों की संख्या के लिए देय फीस से अधिक हो, तो शेष रकम व्यापारी के लेखों में भविष्य मे जारी किये जाने वाले प्रारूपों के मद्दे समायोजित की जायेगी या उसके द्वारा आवेदित किये जाने पर उसे लौटा दी जा सकेगा।

(3) ऐसा प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिसे उक्त प्राधिकारी द्वारा प्रारूप 59 में कोई घोषणा पत्र जारी किया गया हो प्रारूप 66 में रखे गये रजिस्टर में उक्त प्राधिकारी से प्राप्त ऐसे प्रत्येक घोषणा पत्र का सही तथा सत्य लेखा रखेगा। यदि उससे कोई प्रारूप गुम हो जाए, नष्ट हो जाए या चोरी चला जाये तो व्यापारी द्वारा उस तथ्य की सूचना उक्त प्राधिकारी को तत्काल दी जाएगी, प्रारूप 66 के रजिस्टर के टिप्पणियों के कालम में समुचित प्रविष्टियां की जायेगी और प्रारूप के गुम हो जाने या चुराये जाने की सार्वजनिक सूचना जारी करने के लिए ऐसे अन्य उपाय किये जाएंगे।

(4) जहां व्यापारी द्वारा या तो उनके द्वारा सम्यक रूप से भरा गया और उसके द्वारा हस्ताक्षरित घोषणा–पत्र का प्रारूप भेजे जाने के पूर्व उसकी अभिरक्षा में रहते हुए गुम हो जाए या उसे यथा स्थिति माल भेजने वाले व्यापारी या विक्रेता व्यापारी को भेज दिये जाने के बाद मार्ग में गुम हो जाये, वहां व्यापारी उप–नियम 3 में विहित कार्यवाही करने के अतिरिक्त, उक्त प्राधिकारी को, जिससे कि ऐसा प्रारूप प्राप्त किया गया था, इस प्रकार गुम हुये प्रत्येक फार्म के लिए उसके संभाव्य दुरूपयोग के विरूद्ध क्षतिपूरक बंधपत्र प्रारूप 67 में युक्तियुक्त प्रतिभूति देगा।

(5) उक्त प्राधिकारी समय–समय पर, उस घोषणा पत्र फार्म के ब्यौरे जिसके संबंध में उप नियम (3) के अंतर्गत प्रतिवेदन प्राप्त हुआ हो राजपत्र में प्रकाशित करेगा।

(6) व्यवसाय के बंद होने के दिनांक या पंजीयन निरस्ती के लिए आवेदन देने के दिनांक को जैसी भी स्थिति हो किसी भी पंजीयत व्यवसायी के संग्रहण में रखे हुए उपयोग में न लाये गये घोषणा–पत्र जारीकर्ता अधिकारी को सात दिन के अंदर लौटा दिये जायेंगे।

(7) आयुक्त अधिसूचना द्वारा यह घोषणा कर सकता है कि कोई विशेष क्रम संख्या, डिजाईन या रंग के घोषणा–पत्र फार्म ऐसी तारीख, से जो अधिसूचना में निर्दिष्ट की जायें अप्रचलित या अवैध समझे जायेंगे।

(8) जब किसी विशेष क्रम संख्या, डिजाईन या रंग के घोषणा पत्र फार्म को अप्रचलित या अवैध घोषित करने वाली कोई अधिसूचना उपनियम (7) के अंतर्गत प्रकाशित की जायें तो सभी पंजीयत व्यापारी उस तारीख को या उस तारीख के पहले जिस तारीख से फार्म इस प्रकार अप्रचलित या अवैध घोषित किये जाएं, उस क्रम संख्या, डिजाईन या रंग के उपयोग में न लाये गये अपने पास के सभी फार्म समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को लौटा देगा और अप्रचलित तथा अवैध घोषित फार्म के बदले में यथास्थिति प्रतिस्थापित नये फार्म प्राप्त करेगा।

(9) वह अधिकारी जिसे पंजीयत व्यवसाईयों को वितरित करने के लिए फार्म दिए गए हों, उन्हें सुरक्षित अभिरक्षा में रखेगा और फार्म 68 वाले एक रजिस्टर में उनका हिसाब रखेगा।

(10) आयुक्त समय–समय पर आदेश द्वारा घोषणा फार्म की छपाई, वितरण, अपेक्षित ट्रांजिट पास जारी करने, घोषणा फार्म एवं अन्य अभिलेखों के जांच चौकी पर प्रस्तुतीकरण तथा संग्रहण और जॉच चौकी को सुचारू रूप से कार्य करने संबंधी प्रक्रिया निर्धारित करेगा।

**75. राज्य से होकर माल का अभिवहन तथा अभिवहन पास (ट्रांजिट पास) का जारी किया जाना–**

(1) परिवहनकर्ता धारा 59 के अधीन पास प्राप्त करने के लिये राज्य में प्रवेश के स्थान के निकट यदि कोई जांच चौकी (जो इसके पश्चात् प्रवेश जांच चौकी के नाम से निर्दिष्ट है), स्थित है तो उक्त जॉच चौकी या नाका (बेरियर) के जांच चौकी अधिकारी को प्ररूप 69 में तीन प्रतियों में आवेदन करेगा।

(2) प्रवेश जॉच चौकी का जॉच चौकी अधिकारी, दस्तावेजों के परीक्षण तथा ऐसी जांच जो वह उपयुक्त समझे, करने के पश्चात् परिवहनकर्ता को आवेदन की द्वितीय तथा तृतीय प्रति पास के रूप में, मूल प्रति अपने पास रखते हुए जारी करेगा। पास में जिस जांच चौकी या नाके से होकर वाहन राज्य के बाहर जावेगा (जो इसके पश्चात् निर्गम जॉच चौकी के नाम से निर्दिष्ट है) का तथा समय एवं दिनांक जब यह ऐसे जावेगा, का उल्लेख होगा।

(3) परिवहनकर्ता ऐसी निर्गम जॉच चौकी पर अपना वाहन रोकेगा, पास की द्वितीय प्रति सौंपेगा तथा जॉच चौकी अधिकारी को, यह सुनिश्चित करने के लिये कि प्रेषित वस्तुएं जो ले जाई जा रही है वे वही है, जिनके लिए पास जारी किया ग्रया है, दस्तावेजों परेषण एवं वस्तुओं का निरीक्षण करने देगा। निर्गम जॉच चौकी अधिकारी, परिवहनकर्ता द्वारा सौंपी गई पास की द्वितीय प्रति की रसीद, तृतीय प्रति पर देगा।

(4) निर्गम जॉच चौकी अधिकारी को उप नियम (3) में वर्णित प्रयोजनों के लिये वाहन को रोकने, माल उतारने तथा तलाशी लेने की शक्तियां प्राप्त होंगी।

**76. धारा 61 की उपधारा (1) के अधीन परिवहनकर्ता द्वारा ले जाए जा रहे अपेक्षित दस्तावेजों में दिया जाने वाला विवरण–** सड़क द्वारा मालों का परिवहन करने वाला प्रत्येक परिवहनकर्ता, धारा 61 की उपधारा (1) के अधीन ले लायें जा रहे दस्तावेजों में नियम 71 के उपनियम (1) में विनिर्दिष्ट विवरण देगा।

**77. निकासी, अग्रेषण, बुकिंग अभिकर्ता, दलाल तथा माल का परिवहन करने वाले व्यक्ति द्वारा सूचना देना–** (1) प्रत्येक निकासी, अग्रेषण, बुकिंग, अभिकर्ता, दलाल तथा माल का परिवहन करने वाले व्यक्ति इस नियम के प्रभावशील होने या कारोबार प्रारम्भ होने के दिनांक, जो भी पश्चात्वर्ती हो, के तीस दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 70 में सूचना भेजेगा और तत्संबंधी एक पावती वाणिज्यिक कर अधिकारी से प्राप्त करेगा।

(2) उप नियम (1) के अधीन सूचना प्राप्त होने पर वाणिज्यिक कर अधिकारी इसमें दिये गये विवरण प्ररूप 71 के रजिस्टर में दर्ज करेगा।

(3) जहां धारा 62 की उपधारा (1) में वर्णित किसी अभिकर्ता या व्यक्ति द्वारा हस्तन की गई वस्तुएं परेषक द्वारा स्वयं के नाम (सेल्फ) से परेषित की गई है और इन वस्तुओं का प्रदाय ऐसे अभिकर्ता या व्यक्ति द्वारा परेषणकर्ता से भिन्न किसी व्यक्ति को किया गया है, तो अभिकर्ता या व्यक्ति, इन वस्तुओं को प्राप्त करने वाले व्यक्ति का पूरा नाम तथा पता सुनिश्चित करेगा और व्यापारी का नाम उसके अधिनियम के अधीन पंजीयन कमांक सहित यदि कोई है तो और यदि सुपुर्दगी लेने वाला व्यक्ति व्यापारी नहीं है, किंतु व्यापारी की ओर से सुपुर्दगी ली गई है तो ऐसे व्यापारी का नाम, पता एवं अधिनियम के अधीन उसका पंजीयन कमांक लेखबद्ध करेगा।

(4) धारा 62 की उपधारा (1) में संदर्भित किसी अभिकर्ता या व्यक्ति द्वारा रखे जाने वाले समस्त अभिलेख, पंजियां एवं दस्तावेज सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी से उच्च अधिकारी तथा वाणिज्यिक कर अधिकारी की अनुमति से सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी के द्वारा समस्त युक्तिसंगत समय पर जांच के लिये खुले रहेंगे।

## अध्याय–12

**78. कर समाशोधन प्रमाण–पत्र जारी करना–** (1) कोई व्यापारी जिससे धारा 65 के अधीन समाशोधन प्रमाण–पत्र प्रस्तुत करना अपेक्षित हो, ऐसा प्रमाण–पत्र प्रदान किये जाने के लिये आवेदन समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 72 में करेगा और उसकी लिखित अभिस्वीकृति प्राप्त करेगा।

(2) (क) समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी आवेदन प्राप्त होने पर आवेदन प्राप्त होने की तारीख से एक माह के भीतर, प्ररूप 73 में कर समाशोधन प्रमाण–पत्र व्यापारी को प्रदान करेगा अथवा आवेदन प्राप्त होने की तारीख से एक माह के भीतर, आवेदन अस्वीकार कर देगा। कर समाशोधन प्रमाण–पत्र के लिये आवेदन उस स्थिति में अस्वीकार कर

दिया जायेगा जब या तो व्यापारी पर कर बकाया हो अथवा उसने किसी भी कालावधि के लिये विवरणी प्रस्तुत न की हो,

(ख) जहां आवेदन अस्वीकार कर दिया जाता है वहां समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी, व्यापारी से बकाया कर की रकम का उल्लेख करेगा। यदि बकाया रकम का भुगतान कर दिया जाता है तो व्यापारी को कर समाशोधन प्रमाण–पत्र दे दिया जायेगा। यह प्रमाण–पत्र दो प्रतियों में तैयार किया जायेगा। एक प्रति व्यापारी को दी जायेगी और दूसरी प्रति, समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी द्वारा अभिलेख हेतु अपने पास रख ली जायेगी। जहां आवेदन अस्वीकार कर दिया जाता है वहां समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी इस तथ्य की सूचना, प्ररूप 72 में आवेदन के अनुक्रमांक 7 में विनिर्दिष्ट अधिकारी को तत्काल देगा।

(3) उप नियम (2) के खण्ड (क) के अधीन प्रदान किया गया कर समाशोधन प्रमाण–पत्र, यदि निरस्त न कर दिया जाय, उसके जारी किये जाने की तारीख से एक वर्ष के लिये विधिमान्य होगा।

(4) जहां धारा 25 की उपधारा (7) के अधीन किसी व्यापारी को, किसी रकम का भुगतान, किश्तों में करने की सुविधा प्रदान की गई हो अथवा जहां किसी सक्षम प्राधिकारी द्वारा किसी देय रकम की वसूली पर रोक लगा दी गई हो वहां इस नियम के प्रयोजनों के लिये ऐसी रकम को तब तक बकाया रकम नहीं माना जायेगा जब तक कि व्यपारी ने उसके द्वारा देय किसी किश्त का भुगतान न किया हो।

**79. धारा 70 के अधीन विवादग्रस्त प्रश्नों के अवधारण के लिये प्रकिया–**

(1) (क) किसी भी माल पर कर की दर के अवधारण के लिये प्रश्न उठाने का इच्छुक प्रत्येक व्यापारी, आयुक्त को एक आवेदन करेगा, और

(ख) प्रत्येक व्यापारी, ऐसा आवेदन देने के पूर्व एक सौ रूपये की फीस जमा करेगा तथा ऐसी फीस के भुगतान के प्रमाण स्वरूप प्ररूप 34 में चालान की प्रति आवेदन के साथ संलग्न करेगा।

(2) उपनियम (1) के खण्ड (क) में विनिर्दिष्ट प्रत्येक आवेदन–

(एक) दो प्रतियों में होगा,

(दो) उस माल से संबंधित तथ्यों का स्पष्ट उल्लेख करेगा जिसके संबंध में अवधारण चाहा गया है, अर्थात्, उनके ब्यौरे, उपयोग, जिसमें माल उपयोजित किया जाना है, उसका विवरण, ऐसे माल के विनिर्माण में उपयोग की गई कच्ची सामग्री और प्रश्नगत माल के विनिर्माण की प्रकिया का विस्तृत विवरण,

(तीन) उसके नमूना, विकय प्रमाणक, कय आदेश तथा कय प्रमाणक, यदि कोई हो, की एक प्रति संलग्न होगी,

(चार) कर की दर के संबंध में व्यापारी का प्रतिविरोध (कान्टेन्शन) तथा अनुसूची की प्रविष्टि जिसके अन्तर्गत वह माल आता है, संलग्न होगी।

(3) प्रत्येक ऐसे माल के लिये पृथक–पृथक आवेदन देना होगा, जिसके संबंध में कर की दर का अवधारण चाहा गया हो,

(4) आयुक्त आवेदन की प्राप्ति पर, ऐसी जांच करने तथा व्यापारी से ऐसी अतिरिक्त जानकारी मांगने जिसे वह आवश्यक समझे, के पश्चात् और व्यापारी

को सुनवाई का एक अवसर देने के पश्चात् प्राप्त विक्रय प्रमाणक (व्हाउचर) के अन्तर्गत आने वाले माल के संबंध में कर की दर का अवधारण करते हुए आदेश पारित करेगा।

(5) उप नियम (4) के अधीन पारित आदेश की एक प्रति व्यापारी पर तामील की जाएगी।

**80. धारा 73 के अधीन, अधिनियम के प्रारम्भ होने के दिनांक को धारित स्टाक का विवरण प्रस्तुत करना—** प्रत्येक रजिस्ट्रीकृत व्यापारी, अधिनियम के प्रारम्भ होने के दिनांक को उसके द्वारा धारित अनुसूची दो में निर्दिष्ट माल से संबंधित स्टाक का विवरण उक्त दिनांक के तीस दिन के भीतर समुचित वाणिज्यिक कर अधिकारी को प्ररूप 74 में प्रस्तुत करेगा।

**81. घोषणा या प्रमाण—पत्र की ग्राह्यता—** (1) ऐसा कोई भी रजिस्ट्रीकृत विक्रेता व्यापारी अधिनियम या बनाए गए नियम या उसके अधीन जारी किसी अधिसूचना के किसी उपबंध के अनुसार किसी रजिस्ट्रीकृत क्रेता व्यापारी द्वारा दी गई किसी घोषणा, प्रमाण पत्र को ग्राह्य करने से इंकार नहीं करेगा।

(2) अधिनियम अथवा नियमों अथवा उसके अधीन जारी की गई अधिसूचना के अधीन फाईल किये जाने के लिये अपेक्षित किसी घोषणा अथवा प्रमाण पत्र को इस आधार पर उसमें कतिपय महत्वपूर्ण ब्यौरे नही दिये गये हैं अथवा त्रुटिपूर्ण है, अविधिमान्य मानकर तब तक ऐसी घोषणा अथवा प्रमाण—पत्र में हुई लोप की पूर्ति करने अथवा त्रुटियों को दूर करने अथवा नई घोषणा या प्रमाण—पत्र प्रस्तुत करने का समुचित अवसर न दे दिया गया हो, निरस्त नहीं करेगा।

**82. नियमों के उल्लंघन के लिये शास्ति का अधिरोपण:—** आयुक्त, इन नियमों के किन्हीं भी उपबंधों के उल्लंघन करने वाले यथास्थिति व्यापारी या व्यक्ति पर पॉच सौ रूपये से अनाधिक शास्ति अधिरोपित कर सकेगा।

**83. निरसन एवं व्यावृत्ति—** छत्तीसगढ़ वाणिज्यिक कर नियम 1995 तथा आदेश, संकल्प, यदि कोई जो इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त हों, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद् द्वारा निरसित या विखंडित यथा स्थिति किये जाते हैं।

परन्तु ऐसे निरसित नियमों के अधीन जारी कोई आदेश या की गई कार्यवाही इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन जारी या किये गये समझे जायेंगे।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
के. आर. मिश्रा, संयुक्त सचिव.

## प्ररूप–1

(नियम 6(1) और 64 देखिये)

**छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 5 धारा 57(3)(क) के अधीन सूचना**

प्रति,

नाम.............................................

पता .......................................

रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र कमांक (यदि कोई हो) ...................................................

छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 5 की उपधारा (1)/धारा 57 की उपधारा (3) के खण्ड (क) के अधीन आप से अपेक्षा की जाती है कि आप स्थान .................................... में तारीख ............................... को (समय) .............. ................ मेरे समक्ष ............................... से ............................... तक की कालावधि के लिये निम्नलिखित दस्तावेज तथा लेखे प्रस्तुत करें और/या निम्नलिखित जानकारी मुझे दें।

**मुद्रा**

हस्ताक्षर ....................................

तारीख ........................ पदनाम ....................................

* जो लागू न हो उसे काट दीजिये।

## प्ररूप–2

(नियम 6(2) देखिये)

**छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन कर के भुगतान का दायित्व अवधारित करने वाला आदेश**

व्यापारी का नाम ........................................................................

पता ..............................................................................................

रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र कमांक ..............................................................

(यदि कोई हो)

तारीख जिससे छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन कर के भुगतान का दायित्व निश्चित किया गया है। ..........................................

उक्त अधिनियम के अधीन कर के भुगतान का दायित्व नीचे दिए गए कारणों से उपरोक्त तारीख से अवधारित किया गया है।

**(यहां कारण दीजिए)**

हस्ताक्षर ...............................

वाणिज्यिक कर अधिकारी

.................................. वृत्त

## प्ररूप–3

(नियम 7(1) देखिये)

**घोषणा**

मैं .................................. छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र कमांक ..................... का धारक व्यापारी, एतद्द्वारा घोषित करता हूं कि संकर्म संविदा ............................ (यहां संकर्म की विशिष्टियां दीजिये), जिसका निष्पादन मेरे द्वारा ......................... (ठेकेदार का नाम) ...................... ................. (पता) रजिस्ट्रीकरण पत्र कमांक ................................... के लिये और उसकी ओर से पूर्णतः/भागतः किया जा रहा है, के अनुकम में विकय के रूप में प्रदाय किये गये माल, जिसकी विशिष्टियां नीचे दी गई है, पर मेरे द्वारा धारा 8 के अधीन कर का भुगतान कर दिया गया है।

**संकर्म संविदा के निष्पादन के अनुकम में प्रदाय किये गये माल की विशिष्टियां**

| अनुकमांक | माल का वर्णन | माल का कुल मूल्य | राज्य के बाहर से कय किये गये माल का मूल्य |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| कुल | | | |

| राज्य के भीतर कय किये गये माल का मूल्य | | चुकाया गया कर चालान कमांक तथा दिनांक |
|---|---|---|
| रजिस्ट्रीकृत व्यापारियों से | अरजिस्ट्रीकृत व्यापारियों से | |
| (5) | (6) | (7) |
| | | |

स्थान ..............................

दिनांक ............................ उप ठेकेदार के हस्ताक्षर

## प्ररूप–4

(नियम 7(3) देखिये)

**घोषणा**

मैं ................................................... (नाम) ...................................... (स्थान) छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र ..... ................................................ का धारक व्यापारी एतद्द्वारा घोषित करता हूं कि, ........................... से प्रारंभ होने वाली तथा .................................. को समाप्त होने वाली तिमाही में, मैने माल जिसकी विशिष्टियां नीचे दी गई है, श्री ............................... ...................... (नाम) ...................................................... (स्थान) उक्त अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र ............................................................ के धारक को आढ़त में विकयार्थ भेजा है।

उपर्युक्त कथन मेरी सर्वोत्तम जानकारी तथा विश्वास के अनुसार सत्य है।

स्थान ..........................
तारीख ...................... ................................................ रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के हस्ताक्षर

**प्रारूप–7**
(नियम 8(10) देखिये)

**वर्ष ......................... की ................................. को समाप्त होने वाली तिमाही के लिये विक्रय एवं प्रशमन राशि का विवरण**

फर्म का नाम .........................................
एवं पंजीयन कमांक ..............................

1. कुल विक्रय ..................................
2. अनुसूची एक में विनिर्दिष्ट वस्तुओं का विक्रय ..................................
3. शेष राशि ..........................................
4. प्रशमन की देय राशि 0.5% से 8% से
5. भुगतान की गई राशि ......................................
6. चालान कमांक एवं दिनांक ......................................

स्थान .......................
दिनांक ...................... रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के हस्ताक्षर

उपर्युक्त कथन मेरी सर्वोत्तम जानकारी तथा विश्वास के अनुसार सत्य है।

स्थान .........................
दिनांक ...................... रजिस्ट्रीकृत व्यापारी के हस्ताक्षर

**प्ररूप–8**
(नियम 9(4) देखिये)
**घोषणा**

मैं .................................................................. जो कि ............................................ वृत्त में छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र .......................................का धारक व्यापारी (प्रिंसीपल), एतदद्वारा घोषित करता हूं कि, ...................................... से प्रारंभ होने वाले माह/तिमाही में मैने रूपये ................ .................... (अंकों में) ......................................................(शब्दों में) का कर दत्त माल/अनुसूची तीन में विनिर्दिष्ट माल से भिन्न कर दत्त माल से निर्मित कर योगय माल नीचे दिये गये विवरण में दी गई विशिष्टियों के अनुसार ........................................ ... वृत्त में उक्त अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र कमांक ........................... ......... के धारक व्यापारी (आढ़तिया) को आढ़त में विकय हेतु भेजा है:–

क– कर दत्त माल की विशिष्टियां दर्शाने वाला विवरण

| अनुकमांक | दिनांक जिसको माल आढ़तिया को भेजा गया | माल का वर्णन | मात्रा | विकेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिससे प्रिंसिपल ने माल कय किया है के हाथों माल का विकय मूल्य | कालम (5) में दर्शाए गये विकय मूल्य पर विकेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को चुकाये गये कर की राशि |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | | | | |

ख– करयोग्य माल के निर्माण में उपयोग या उपभोग किये गये कर दत्त माल की विशिष्टियां दर्शाने वाला विवरण

| अनुकमांक | दिनांक जिसको करयोग्य माल भेजा गया | माल का वर्णन | मात्रा | अनुमानित मूल्य | करयोग्य माल के निर्माण में उपयोग या उपभोग किये गये करदत्त माल का विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | | | | |

| मात्रा | प्रिंसिपल द्वारा कालम (6) में वर्णित कर दत्त माल का रजिस्ट्रीकृत व्यापारी जिससे, जब वह कय किया गया है के हाथों में उस का विकय मूल्य | कालम (8) में वर्णित विकय राशि पर धारा 8(1) के अधीन प्रिंसिपल द्वारा विकेता रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को चुकाया गया कर |
|---|---|---|
| (7) | (8) | (9) |
| | | |

स्थान ..........................

दिनांक .......................... व्यापारी के हस्ताक्षर

*जो लागू न हो काट दीजिये।

टिप्पणी:— इस घोषणा में प्रयोग किये गये शब्द "करदत्त माल", छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 8(1) के अधीन कर वहन कर चुके माल को संदर्भित करते है।

**प्ररूप–9**

(नियम 9(4) देखिये)

**घोषणा**

मैं ........................................................................ वृत्त............................ में छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र कमांक ............................................ धारक व्यापारी (कमीशन एजेंट) एतद्द्वारा घोषणा करता हूं कि मैंने श्री ................................ (प्रिंसिपल) जिनका, कि उक्त अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रेशन कमांक .................................. है, से कर दत्त माल/अनुसूची तीन में विनिर्दिष्ट माल से भिन्न से निर्मित करयोंग्य माल/करदत्त माल आढ़त में विकयार्थ कय किया है और आगत कर का रिबेट जिसकी मुझे निम्नानुसार पात्रता है, निम्नानुसार है:–

क–धारा 8(1) के अधीन कर योग्य वस्तुओं की विशिष्टियां दर्शाने वाला विवरण

| करदत्त माल का विवरण | माल/तिमाही के आरंभ में स्टाक में रहे करदत्त माल से संबंधित विशिष्टियां | | | | प्रिंसिपल से माह/तिमाही के दौरान प्राप्त कर दत्त माल से संबंधित विशिष्टियां | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्रिंसिपल से प्रारूप 5 में घोषणा प्राप्त होने का दिनांक | प्रारूप 5 में दशाई गई मात्रा | प्रिंसिपल ने जिस रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से माल कय किया था उसके हाथों विकय मूल्य जो प्रारूप 5 में दर्शाया गया है | कालम (4) में दर्शित विकय मूल्य पर प्रिंसिपल द्वारा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को धारा 8(1) के अधीन चुकाया गया कर | प्रिंसिपल से प्रारूप 5 में घोषणा प्राप्त होने का दिनांक | प्रारूप 5 में दशाई गई मात्रा | प्रिंसिपल ने जिस रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से माल कय किया था उसके हाथों विकय मूल्य जो प्रारूप 5 में दर्शाया गया है | कालम (4) में दर्शित विकय मूल्य पर प्रिंसिपल द्वारा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को धारा 8(1) के अधीन चुकाया गया कर |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) | (9) |
| | | | | | | | | |

| माह/तिमाही के दौरान निपटान हेतु उपलब्ध माल की विशिष्टियां | | | कालम (10) में दर्शित माल का माह/तिमाही के दौरान निपटान | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | राज्य के अंदर विक्रय के द्वारा | | | अंतर्राज्यीय व्यापार या वाणिज्यिक के अनुक्रम में विक्रय के द्वारा | | |
| मात्रा (3) + (7) | विक्रय मूल्य (4) + (8) | कालम (11) में दर्शित मूल्य पर प्रिंसिपल द्वारा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को धारा 8(1) के अधीन चुकाया गया कर (5)+(9) | मात्रा | विक्रय मूल्य | धारा 8(1) के अधीन देयकर | मात्रा | विक्रय मूल्य | केन्द्रीय विक्रय कर अधिनियम 1956 के अधीन देयकर |
| (10) | (11) | (12) | (13) | (14) | (15) | (16) | (17) | (18) |
| | | | | | | | | |

| भारत के राज्य क्षेत्रों के बाहर विक्रय के द्वारा | | राज्य के बाहर विक्रय के द्वारा | | माह/तिमाही के अंत में स्टाक मे रहे करदत्त माल की विशिष्टियां | | | आगत कर के रिबेट के दावे की राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | विक्रय मूल्य | मात्रा | विक्रय मूल्य | मात्रा | प्रिंसिपल ने जिस रजिस्ट्रीकृत व्यापारी से माल क्रय किया है उसके हाथों में विक्रय मूल्य | कालम (24) में दर्शित विक्रय मूल्य पर प्रिंसिपल द्वारा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को धारा 8(1) के अधीन देय चुकाया गया कर | |
| (19) | (20) | (21) | (22) | (23) | (24) | (25) | (26) |
| | | | | | | | |

## ख– धारा (8) के अधीन कर योग्य माल के निर्माण में उपयोग अथवा उपभोग किये गये करदत्त माल की विशिष्टियां दर्शाने वाला विवरण

| कर योग्य माल का विवरण | माह/तिमाही आरंभ में स्टाक में बचा कर योग्य माल | | | प्रिंसिपल से माह/तिमाही के दौरान प्राप्त माल | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्ररूप 5 में प्रिंसिपल से प्राप्त घोषणा का दिनांक | प्ररूप 5 के घोषणा में दर्शित मात्रा | मूल्य | प्ररूप 5 में प्रिंसिपल से प्राप्त घोषणा का दिनांक | प्ररूप 5 के घोषणा में दर्शित मात्रा | मूल्य |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | |

| माह/तिमाही के दौरान निपटान हेतु उपलब्ध कर योग्य माल | | माह/तिमाही के दौरान कर योग्य माल का निपटान | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | मूल्य | राज्य के अंदर | | अंतर्राज्यीय व्यापार या वाणिज्यि के अनुकम में विक्रय | | | | भारत के राज्य क्षेत्रों के बाहर विक्रय | | राज्य के बाहर विक्रय | |
| (3)+(6) | (4)+(7) | मात्रा | विक्रय कीमत | धारा 8(1) के अधीन देयकर | मात्रा | विक्रय कीमत | देय केन्द्रीय विक्रय कर | मात्रा | विक्रय कीमत | मात्रा | विक्रय कीमत |
| (8) | (9) | (10) | (11) | (12) | (13) | (14) | (15) | (16) | (17) | (18) | (19) |
| | | | | | | | | | | | |

**कालम (10), (13) और (16) में दर्शित कर योग्य माल के निर्माण में उपयोग या उपभोग किये गये करदत्त माल की विशिष्टियां**

| माह/तिमाही के आरंभ में स्टाक में उपलब्ध कर योग्य माल | | माल का विवरण | प्रिंसिपल ने जिस रजिस्टर्ड व्यापारी से माल क्रय किया है उसके हाथों में विक्रय कीमत | कालम (23) में दर्शित विक्रय कीमत पर प्रिंसिपल द्वारा रजिस्ट्रीकृत व्यापारी को चुकाया गया था | आगत कर का रिबेट जिसकी पात्रता है |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | मूल्य | | | | |
| (20) | (21) | (22) | (23) | (24) | (25) |
| | | | | | |

स्थान ..............................

दिनांक .............................. व्यापारी के हस्ताक्षर ....................

*जो लागू न हो काट दीजिये।

टिप्पणी:— इस घोषणा में प्रयोग किये गये शब्द "कर दत्त माल" छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2003 की धारा 8(1) के अधीन कर वहन कर चुके माल को संदर्भित करते है।

प्रारूप–10

(नियम 11(1) देखिये)

**छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 16 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र दिया जाने हेतु आवेदन**

प्रति,

वाणिज्यिक कर अधिकारी,

................................ वृत्त.

मैं, ............................................................ के नाम ज्ञात कारबार का *स्वामी/ *प्रबंधक/*भागीदार/*निदेशक/*केन्द्रीय सरकार/*राज्य सरकार .......................... ........................ के ........................................विभाग द्वारा माल का विक्रय का प्रदाय का कारबार के प्रभारी अधिकारी, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 16 की उपधारा (2) के खण्ड ( ) के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र दिये जाने हेतु आवेदन करता हूं।

2. कारबार और पूर्वोक्त कारोबार में हित रखने वाले व्यक्ति/व्यक्तियों से संबंधित विशिष्टियां निम्नानुसार है –

(एक) कारबार का नाम और पूरा पता ..............................................................

(दो) कारबार की प्रस्थिति (क्या वह *स्वत्वधारिता /भागीदार/सार्वजनिक या प्रायवेट लिमिटेड कंपनी/हिन्दू अविभक्त कुटुम्ब, सोसायटी/ सहकारी सोसायटी, क्लब या एसोसिएशन है) ..............................................................

(तीन) कारबार का स्वरूप, माल की विशिष्टियों सहित ..............................................................

(क) मुख्यतः व्यापार किया जाता है– ..............................................................

(ख) मुख्यतः निर्माण किया जाता है– ..............................................................

(ग) खनन किया जाता है– ..............................................................

(चार) स्वामी का नाम/भागीदारों/निदेशकों के नाम, वर्तमान तथा स्थायी पते सहित तथा कारबार में हित की सीमा–

| नाम | पता | आयु | पिता का नाम | घर का पता (होम एड्रेस) | कारबार में हित की सीमा | हस्ताक्षर | *कालम (7) में हस्ताक्षर अनुप्रमाणित करने वाले व्यक्ति के हस्ताक्षर, उसके पते सहित |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | |

टीपः— स्वामी या फर्म के प्रत्येक वयस्क भागीदार अथवा अविभक्त हिन्दु कुटुम्ब के प्रत्येक वयस्क सह भागीदार, जैसे भी स्थिति हो, का पासपोर्ट साईज फोटो एक पृथक शीट में किसी वकील अथवा कर विधि व्यवसायी अथवा राजपत्रित अधिकारी से अभिप्रमाणित कर संलग्न कियां जाये।

(पांच) मालिक, भागीदार या कारबार में हित में रखने वाले किसी अन्य व्यक्ति के बारे में विशिष्टियां यदि वह भारत में कहीं भी अन्य कारबार में हित रखते हों, —

(क) व्यक्ति का पूरा नाम ..........

(ख) फर्म का नाम, तथा छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 तथा केन्द्रीय विकय कर अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र के कमांक ..........

(ग) पूरा पता ..........

(घ) हित की सीमा ..........

(छह) यदि कारबार किसी अन्य राज्य में रजिस्ट्रीकृत हो तो राज्य विकयकर अधिनियम, केन्द्रीय विकय कर अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण—पत्र कमांक ..........

(सात) कारबार प्रारंभ करने की तारीख ..........

(आठ) कारबार प्रारंभ करने की तारीख से आवेदन करने की तारीख तक की कुल राशि ..........

(नौ) (क) वह तारीख, जिसको कुल राशि धारा 4 की उपधारा (1) में विनिर्दिष्ट सीमा से अधिक हो गई हो ..........

(ख) कर भुगतान के दायित्व की तारीख ..........

(दस) (क) यदि कुल राशि धारा 4 की उपधारा (1) में विनिर्दिष्ट सीमा से अधिक न हुई ..........

हो तो क्या कारबार के प्रारंभ करने की तारीख से 12 मास की कालावधि के भीतर उसके अधिक हो जाने की संभावना है?

(ख) यदि उपरोक्तानुसार कुल राशि अधिक हो जाने की संभावना है तो उसके लिए कारण ..........................................

(ग्यारह) यदि आवेदन ऐसे कारबार के संबंध में प्रस्तुत किया गया है जो औद्योगिक ईकाई के रूप में छत्तीसगढ़ शासन के वाणिज्य एवं उद्योग विभाग में पंजीकृत है तो पंजीयन का कमांक एवं दिनांक ..........................................

(बारह) क्या केन्द्रीय विकय कर अधिनियम 1956 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र हेतु आवेदन किया है, यदि हां तो प्रथम अन्तर्राज्यिक विकय की तारीख यदि आवेदन उस अधिनियम की धारा 7(1) के अधीन किया गया हो. ..........................................

(तेरह) (क) मंडी अनुज्ञप्ति का कमांक और तारीख, यदि कोई हो (प्रति संलग्न कीजिए). ..........................................

(ख) छत्तीसगढ़ दुकान तथा स्थापना अधिनियम के अधीन अनुज्ञप्ति का कमांक और तारीख, यदि कोई हो (प्रति संलग्न कीजिए). ..........................................

(ग) आवश्यक वस्तु अधिनियम के अधीन अनुज्ञप्ति का कमांक और तारीख यदि कोई हो (प्रति संलग्न कीजिए). ..........................................

(चौदह) कारबार में हित रखने वाले व्यक्तियों के स्वामित्व की स्थावर सम्पत्ति की विशिष्टियां,–

| अनुकमांक | व्यक्ति का नाम | स्थावर सम्पत्ति का वर्णन और अन्य विशिष्टियां | स्थावर सम्पत्ति में स्वामित्व की सीमा |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| (1) | | | |
| (2) | | | |
| (3) | | | |
| (4) | | | |

(पन्द्रह) यदि व्यक्ति आयकर निर्धारिती हों तो उनके स्थायी खाते के क्रमांक की विशिष्टियां,–

| अनुक्रमांक | व्यक्ति का नाम | स्थायी खाता क्रमांक | आयकर वार्ड का नाम और क्रमांक |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| | | | |

(सोलह) बैंकरों की विशिष्टियां जिनके माध्यम से कारबार किया जाता है,–

| अनुक्रमांक | बैंक का नाम | बैंक का पूरा पता | बैंक खाता क्रमांक |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| | | | |

(सत्रह) (क) राज्य में कारबार के अतिरिक्त स्थानों के नाम तथा पते, यदि कोई हो,– ..........................................

(ख) गोदामों/भण्डागारों की विशिष्टियां, ..........................................

(अठारह) कारबार परिसर के बारे में विशिष्टियां (क्या कारबार के हित रखने वाले, किसी व्यक्ति या व्यक्तियों के स्वामित्व का है या भाड़े पर या पट्टे पर लिया गया है या सरकार द्वारा आवंटित किया गया है) यदि किराये पर लिया गया है तो किराया रसीद की प्रति संलग्न करें. ..........................................

3. छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2003 के अधीन रजिस्ट्रीकृत दो व्यापारियों के नाम तथा पते जो कारवार की पहचान करते है. (पहचान पत्र संलग्न करें) ..........................................

स्थान ..................................
तारीख ..................................

..........................................
हस्ताक्षर

मैं, एतद्द्वारा घोषणा करता हूं कि ऊपर किए गए कथन और दी गई विशिष्टियां मेरी सर्वोत्तम जानकारी और विश्वास के अनुसार सत्य है.

स्थान .............................. हस्ताक्षर ..................................
तारीख .............................. पदनाम ..................................

*जो लागू न हो उसे काट दीजिए.

## अभिस्वीकृति

छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 16 की उपधारा (2) के खण्ड ( ) के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र हेतु प्ररूप 8 में आवेदन श्री .......... .......................... से प्राप्त हुआ.

कार्यालय की मुद्रा

स्थान ..........................

तारीख ..........................

..............................................

आवेदन प्राप्त करने वाले

पदाधिकारी के हस्ताक्षर तथा पूरा नाम.

| प्रारूप–11 (देखिये नियम 12(1)) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र प्रतिपर्ण | प्रारूप–11 (देखिये नियम 12(1)) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र |
|---|---|
| 1. प्रमाण–पत्र कमांक ..........................<br>2. कारबार का नाम ..........................<br>3. आवेदक का नाम ..........................<br>4. आवेदक की कारबार में हैसियत .........<br>5. छत्तीसगढ़ में कारबार के प्रमुख स्थान का पता ..........................<br>6. कारबार का स्वरूप ..........................<br>(एक) मुख्यतः व्यापार किया जाता है–<br>(दो) मुख्यतः निर्माण किया जाता है–<br>(तीन) मुख्यतः खनन किया जाता है–<br>6. छत्तीसगढ़ में कारबार के अतिरिक्त स्थान .................... नाम ....................<br>पता ....................<br>7. गोदामों/भण्डारों की विशिष्टियां यदि कोई हो, ..........................<br>8. प्रमाण–पत्र जारी करने का दिनांक .....<br>9. यह प्रमाण–पत्र .......................... से विधिमान्य है.<br><br>मुद्रा<br><br>तारीख .......................... | कमांक .................... वृत्त ....................<br>1. यह प्रमाणित किया जाता है कि कारबार का नाम ..........................<br>आवेदक का नाम ..........................<br>उसकी कारबार में हैसियत अर्थात स्वामी/भागीदार/प्रबंधक/संचालक) जिसके व्यापार का एक मात्र स्थान/प्रमुख स्थान ............... पता .......... ..........में है, को छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन व्यापारी के रूप में रजिस्ट्रीकरण किया गया है.<br>2. कारबार का स्वरूप है,<br>मुख्यतः व्यापार किया जाना ................<br>मुख्यतः निर्माण किया जाना ................<br>मुख्यतः खनन किया जाना ................<br>3. कारबार के अतिरिक्त स्थान है, ..........<br>1.<br>2.<br>3.<br>4.<br>4. कारबार के गोदाम/भण्डागार है, .....<br>1.<br>2.<br>3.<br>4.<br>5. प्रमाण–पत्र ................ से विधिमान्य है. |

| | |
|---|---|
| | वाणिज्यिक कर अधिकारी के हस्ताक्षर<br>तारीख ........................ |

प्रारूप–12

(नियम 18(2) देखिये)

**रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र रद्द किए जाने के लिए आवेदन**

मैं ........................................................*स्वामी/प्रबंधक/भागीदार/निदेशक/ केन्द्रीय सरकार/राज्य सरकार के ................................ विभाग द्वारा माल का विक्रय या प्रदाय करने के लिये चलाये जा रहे कारबार का प्रभारी अधिकारी, जिसका छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र कमांक ............................... है और जिसके कारबार का छत्तीसगढ़ में एक मात्र/प्रमुख स्थान नगर/ग्राम ............... जिला .............................. तहसील ............................... के नगरपालिका वार्ड कमांक ......................... (केवल नगरपालिका क्षेत्रों के लिये) में स्थित है, एतद्द्वारा कथित करता हूं कि :–

(क) मैंने तारीख ................................ से अपना कारबार बंद कर दिया है और मेरे पास उक्त तारीख को माल का निम्नलिखित स्टॉक था–

धारा 8 के खण्ड (एक) के अधीन कर योग्य माल के स्टॉक का मूल्य सहित विवरण ...........%

धारा 8 के खण्ड (दो) के अधीन कर योग्य माल के स्टॉक का मूल्य सहित विवरण ..... .......%

अथवा

*मैंने तारीख ............................... को, मेरा कारबार श्री ............................... (यहां नाम तथा पते लिखिये) व्यापारी को, जिसका रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र कमांक .................... है (यदि कोई हो), पूर्णतः हस्तांतरित कर दिया है.

(ख) *चालू वर्ष के पूर्ववर्ती लगातार दो वर्षों के लिए और इस आवेदन पत्र की तारीख तक चालू वर्ष के लिए मेरी सकल कुल राशि निम्नानुसार है–

| वर्ष | सकल कुल राशि |
|---|---|
| (1) ........................ | ............................... |
| (2) ........................ | ............................... |
| (3) ........................ | ............................... |

अतएव, मैं, उक्त अधिनियम की धारा 16 की उपधारा (10) के *खण्ड (क)/खण्ड (ख) के अधीन मेरे रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र को रद्द करने के लिए आवेदन करता हूं.

2. *चूंकि मैंने अपना कारबार बंद कर दिया है अथवा पूर्णतः हस्तांतरित कर दिया है इसलिये मैं रद्द करने के लिए इसके साथ रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र तथा उसकी प्रमाणित प्रतिलिपियां एवं वाणिज्यिक कर विभाग द्वारा जारी किये गये कोरे सांविधिक फार्म संलग्न करता हूं

संलग्नः– (1) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण–पत्र
उसकी प्रमाणित प्रतिलिपि सहित
(2) .......... कोरे सांविधिक फार्म

स्थान ........................ व्यापारी के हस्ताक्षर
दिनांक .....................
* जो लागू न हो काट दिये जाय।

## प्रारूप–13

(नियम 18(5) देखिये)

**छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर नियम, 2006 के नियम 18 के उपनियम (5) के अधीन सूचना**

मैं ........................................................ स्वामी/प्रबंधक/भागीदार/केन्द्रीय सरकार–राज्य सरकार के ............................... विभाग द्वारा माल का विक्रय या प्रदाय करने के लिये चलाए जा रहे कारबार का प्रभारी अधिकारी, जिसका छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम 2003 के अधीन रजिस्ट्रेशन प्रमाण–पत्र कमांक ................. है और जिसके कारबार का एकमात्र/ प्रमुख स्थान नगर/ग्राम ......................... जिला ... ........... तहसील ........................... के नगर पालिका वार्ड कमांक .................. (केवल नगरपालिका ............. के क्षेत्रों के लिये) में स्थित है, एतद्द्वारा कथित करता हूं कि मैंने प्ररूप 10 में कथित अधिनियम की धारा 16(10) (ख)/(ग) के अधीन मेरा रजिस्ट्रेशन प्रमाण पत्र निरस्त करने के लिये ............................ को आवेदन किया था, जो आप के कार्यालय में ....................... को प्राप्त हुआ है, और चूंकि इस पर आवेदन प्राप्त होने के दिनांक से 6 माह की अवधि में कोई आदेश पारित नहीं किये गये है, इसलिये मेरा कथित रजिस्ट्रेशन प्रमाण पत्र छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर नियम के नियम 18 के उपनियम (5) के अधीन निरस्त किया जाना समझा जावेगा। अतः नियम 19 के उपनियम (1) के खण्ड (ख) की अपेक्षानुसार मैं इसके संलग्न मेरा रजिस्ट्रेशन प्रमाण पत्र प्रमाणित प्रति सहित कोरी लेखन सामग्री प्ररूप जो उक्त दिनांक को मेरे पास स्टाक में थे प्रेषित कर रहा हूं।

सहपत्रः– ........................
(1) रजिस्ट्रेशन प्रमाण पत्र उसकी प्रमाणित प्रति सहित व्यवसायी के हस्ताक्षर
(2) ...................... कोरी लेखन सामग्री प्ररूप
* जो लागू न हो काट दीजिये।

प्रारूप–14

(देखिये नियम 11(3)

## स्त्रोत पर कटौती हेतु दायी व्यक्ति द्वारा पंजीयन हेतु आवेदन

प्रति,

वाणिज्यिक कर अधिकारी,

वृत्त ..................................

मैं, एतद् द्वारा, छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 18 के अंतर्गत पंजीयन प्रमाण–पत्र हेतु आवेदन करता हूं, विवरण निम्नानुसार है:

(1) आवेदक का नाम ..................................

(2) कार्य के प्रमुख स्थान का पता (भवन/गली/सड़क/म्युनिसिपल वार्ड/नगर/, शहर/तहसील/जिला ..................................

(3) आवेदन प्रपत्र पर हस्ताक्षर करने वाले व्यक्ति की प्रास्थिति (स्वामी/भागीदार/मुख्य पदाधिकारी/एजेन्ट/प्रबंधक/निर्देशक/सचिव) ..................................

(4) व्यक्ति की श्रेणी (व्यक्ति/फर्म/कंपनी/निगम/सोसायटी/ क्लब/एसोसिएशन) ..................................

(5) यदि छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005/केन्द्रीय विकय कर अधिनियम, 1956 के अधीन पंजीयत हो तो पंजीयन कमांक,

(क) वाणिज्यिक कर अधिनियम के अधीन ..................................

(ख) केन्द्रीय विकय कर अधिनियम के अधीन ..................................

(ग) सप्लाई/ठेके की प्रकृति जिसके कारण स्त्रोत पर कटौती का दायित्व आता है ..................................

दिनांक .......................... हस्ताक्षर ..................................

स्थान .......................... प्रस्थिति ..................................

*जो लागू न हो उसे काट दीजिए।

### अभिस्वीकृति

(नाम एवं पते की विशिष्टियां आवेदक द्वारा भरी जाएं)

प्ररूप 14 में पंजीयन हेतु आवेदन प्राप्त किया

आवेदक का नाम ..................................

डाक का पूर्ण पता ..................................

स्थान .......................... प्राप्तकर्ता अधिकारी के हस्ताक्षर

दिनांक ..........................

## प्रारूप–15

(देखिये नियम 12(1)(ख))

### स्त्रोत पर कर की कटौती करने के दायी व्यक्तियों का पंजीयन प्रमाण–पत्र

कमांकः ..........................

यह प्रमाणित किया जाता है कि ................................................. नामक संस्था, स्थान .......................... के स्वामी/भागीदार/प्रमुख पदाधिकारी/एजेन्ट/प्रबंधक/कार्यालय प्रमुख/फर्म/क्लब/एसोसिएशन/सोसायटी/निगम/कंपनी का पंजीयन छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 18 के अंतर्गत किया गया है।

पंजीयन प्रमाण–पत्र धारक निम्न प्रकृति की सप्लाई/ठेकों के लिए स्त्रोत पर कर की कटौती हेतु दायी है।

मुद्रा

स्थान ........................ हस्ताक्षर ...............................

दिनांक ...................... पदनाम ...............................

## प्रारूप–16

(देखिये नियम 20(1)

### छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 की धारा 20 की उपधारा (1) के अधीन सूचना

प्रति,

व्यापारी ...............................

पता ...............................

रजिस्ट्रीकरण कमांक (यदि कोई हो) ........................

आपसे अपेक्षा की जाती है कि इस सूचना प्राप्ति के तीस दिन के अन्दर ......... ............. से ............................. तक की अवधि का विवरण फार्म–17 में प्रस्तुत करें.

कृपया यह ध्यान रखें कि बिना पर्याप्त कारण के विवरण प्रस्तुत न करने पर आप छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम 2005, की धारा 19(4)(ग) के अधीन शास्ति के या उसकी धारा 64 के अधीन अभियोजन के भागी होंगे और झूठा विवरण प्रस्तुत करने पर आप उक्त अधिनियम की धारा 54 के अधीन शास्ति के या धारा 64 के अधीन अभियोजन के भागी होंगें.

(मुद्रा)

स्थान ........................ हस्ताक्षर ...............................

तारीख ........................ पदनाम ...............................

**प्रारूप–17**

**(नियम 20(2)(क) देखिये)**

**वर्ष ........................ की ........................ को समाप्त होने वाली तिमाही का विवरण**

**(शासकीय उपयोग हेतु)**

प्राप्त दिनांक .....................
प्राप्तिकर्ता शासकीय
कर्मचारी के
हस्ताक्षर ...........................
नाम ...................................
पदनाम .................................

समेकित / शाखा ........................
व्यापारी का नाम ......................
पता .........................................
रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र कमांक ........................

| | धारा 8(1) के अधीन कर योग्य माल | धारा 8(2) के अधीन कर योग्य माल |
|---|---|---|
| 1. कुल राशि (टर्नओवर) | – | – |
| 2. कर योग्य कुल राशि | – | – |
| 3. देय कर | – | – |
| 4. धारा 13(5) के अधीन देयकर | – | – |
| 5. कर योग्य कय राशि का योग | – | – |
| 6. देय कयकर | – | – |
| 7. कुल देयकर | – | – |
| 8. देय ब्याज यदि कोई है | – | – |
| 9. आगत कर:– | | |
| (एक) दावा किया गया | – | – |
| (दो) समायोजित | – | – |
| (तीन) अग्रनित | – | – |
| (चार) वापसी का दावा किया गया | – | – |
| 10. धारा 27 के अधीन स्त्रोत पर काटा गया कर | – | – |
| 11. शेष देय राशि यदि कोई है तो | – | – |
| 12. भुगतान की गई राशि की विगत–चालान कमांक ......... दिनांक ............ राशि ............ | | |
| 13. वापसी यदि कोई है तो | – | – |

हस्ताक्षर ..........................
हैसियत ..........................

ऊपर दी गई विशिष्टियां मेरी सर्वोत्तम जानकारी तथा विश्वास के अनुसार सत्य है।

स्थान .......................... हस्ताक्षर ..........................
दिनांक ..........................

## अभिस्वीकृति

मेसर्स ........................................ (नाम) ........................................
रजिस्ट्रेशन कमांक के धारक से प्ररूप 17 में तिमाही विवरण नीचे दर्शित चालनों के साथ प्राप्त हुआ।

| | चालान कमांक | दिनांक | राशि |
|---|---|---|---|
| (1) | | | |
| (2) | | | |
| (3) | | | |
| (4) | | | |

........................................
विवरणी प्राप्त करने वाले
पदाधिकारी के हस्ताक्षर
तथा पूरा नाम
कार्यालय की मुद्रा

**<u>प्ररूप 17 में प्रत्येक मद के विरूद्ध विशिष्टियां देने के लिये निर्देश</u>**

| मद क. | निर्देश |
|---|---|
| 1. | सकल कुल राशि में से छः माह के भीतर वापस लौटाए गये माल का विकय मूल्य कम करने के पश्चात् शुद्ध कुल राशि निर्धारित की जाय। |
| 2. | कर योग्य कुल राशि निर्धारित करने के लिये घटाएं जाय: |
| (i) | धारा 15 के अधीन करमुक्त घोषित वस्तुएं |
| (ii) | बेचे गये माल की कुल राशि |
| | (क) राज्य के बाहर |
| | (ख) अंतर्राज्यीय व्यापार या वाणिज्य के अनुकम में |
| | (ग) भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर निर्यात के अनुकम में |
| (iii) | ऐसे माल के संबंध में जिस पर धारा 8(1) के अधीन कर देय है |
| | (क) धारा 2(ब)(2)(दो) तथा 2(ब)(3)(तीन) के अधीन निर्धारित राशि |
| | (ख) उस माल का विकय जिसके लिये अधिनियम में छूट प्रावधानित है। |
| (iv) | ऐसे माल के संबंध में जिस पर धारा 8(2) के अधीन कर देय है. |
| | (क) ऐसे माल का विकय मूल्य जो ऐसे व्यापारी के हाथों में करदत्त माल की रूप में है। |
| | (ख) धारा 2(ब)(2)(दो) तथा 2(ब)(3)(तीन) के अधीन निर्धारित राशि |

| | |
|---|---|
| | (ग) ऐसे माल का विक्रय मूल्य जिसके लिये अधिनियम में छूट प्रावधानित है। |
| 3. | धारा 8(1) और/या 8(2) और/या धारा 9 के अधीन कर की गणना कर योग्य विकय मूल्य और/या कुल कर योग्य कय राशि पर अनुसूची दो के कालम (3) और/या कालम (4) में विनिदिष्ट दर से की जावेगी। |
| 4. | सकल कर योग्य कय मूल्य में राज्य के भीतर अरजिस्ट्रकृत व्यापारी से कय किये माल का कय मूल्य और |
| (क) | उनका राज्य के भीतर या अंतर्राज्यीय व्यापार अथवा व्यवसाय के अनुकम में या भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर, केन्द्रीय विकय कर अधिनियम की धारा 5(2) या 5(3) के प्रावधानों के अनुरूप नियति के अनुकम में विकय नहीं किया है, या उनका अन्य प्रकार से किया गया है, अथवा धारा 15 के अधीन करमुक्त घोषित वस्तुओं के निर्माण में उपयोग/उपभोग किया गया है। |
| (ख) | अनुसूची तीन में सम्मिलित वस्तुओं का निर्माण में उपयोग/उपभोग किया गया है, |
| (ग) | जो माल अनुसूची तीन में सम्मिलित नहीं है, उसका अनुसूची दो में निर्दिष्ट माल के निर्माण में उपयोग/उपभोग किया गया है, निर्मित माल का,– |
| | (1) राज्य के भीतर, या अंतर्राज्यीय व्यापार अथवा व्यवसाय के अनुकम में अथवा भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर निर्यात के अनुकृम में विकय से भिन्न किसी अन्य प्रकार से व्ययन किया गया है, |
| | (2) राज्य के भीतर या अंतर्राज्यीय व्यापार अथवा व्यवसाय के अनुकम में अथवा भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर केन्द्रीय विकय अधिनियम की धारा 5(2) या 5(3) के प्रावधानों के अनुरूप निर्यात के अनुकम में विकय किया गया है, सम्मिलित होंगे। |
| 5. | आगत कर के रिबेट का दावा तथा उसकी पात्रता, |
| (1) | धारा 13(1)(क) |
| (2) | धारा 13(1)(ख) |
| (3) | धारा 13(1)(ग) और |
| (4) | धारा 73 |

के अधीन तिमाही के प्रारंभ में उपलब्ध तथा तिमाही के दौरान उद्भुत आगत कर के रिवेट का दावा किया जाय।

प्रारूप–18

(नियम 20(2)(ख) देखिये)

**वर्ष ................ के तिमाही विवरणों में दी गई जानकारी की विशिष्टियां दर्शाने वाला पत्रक**

समेकित/शाखा ........................

व्यापारी का नाम ............................

पता ..................................................

रजिस्ट्रीकरण प्रमाण पत्र कमांक ..........................................

भाग अ

| अनुक्रमांक | विगत | राशि | टिप्पणी |
|---|---|---|---|
| 1. | (क) सकल कुल राशि) | | |
| | (ख) छःमाह के भीतर लौटाये गये माल का विक्रय मूल्य क्रम करें | | |
| | (ग) शुद्ध कुल राशि | | |
| 2. | कम कीजिये– कटौतियां | | |
| (1) | धारा 15 के अधीन करमुक्त घोषित माल का विक्रय मूल्य | | |
| (2) | (क) राज्य के बाहर, | | |
| | (ख) अंतर्राज्यीय व्यापार या व्यवसाय के अनुक्रम में, | | |
| | (ग) भारत के राज्य क्षेत्र के बाहर निर्यात के अनुक्रम में, | | |
| | योग | | |
| 3. | शेष विक्रय मूल्य (1(ग)–2) | | |
| 4. | कर की दरानुसार विभाजन | | |
| | | धारा के अधीन कर योग्य माल | |
| | | 8(1) | 8(2) |
| (1) | ऊपर 3 में दर्शाया विक्रय मूल्य – | | |
| (2) | घटाइये–<br>(क) करदत्त माल का विक्रय मूल्य<br>(ख) धारा 8(1)/धारा 8(2) के अधीन क्रेता से वसूल किया गया कर<br>(ग) अधिनियम के अधीन प्रदत्त कटौतियों से संबंधित माल का विक्रय मूल्य | | |
| | (2) का योग | | |
| (3) | शुद्ध कर योग्य विक्रय मूल्य (कर की दरानुसार),– | | |
| | धारा 8(1) के अधीन करयोग्य | | धारा 8(2) के अधीन करयोग्य |
| | 1% से / 4% से / 12.5% से | | 25% से |
| | | | |
| योग:– | | | |
| (4) | देयकर,– | | |
| | धारा 8(1) के अधीन करयोग्य | | धारा 8(2) के अधीन करयोग्य |
| | 1% से / 4% से / 12.5% से | | 25% से |
| | | | |
| योग:– | | | |
| (5) | सकल कर योग्य क्रय मूल्य | | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | (6) | धारा 9 के अधीन देयकर | | | |
| | (7) | धारा 13(5) के अधीन देयकर | | | |
| | (8) | धारा 19(4)(क) के अधीन ब्याज (यदि देय है तो) | | | |
| | (9) | कर एवं ब्याज की कुल देय राशि ( (4)+(6)+(7)+(8) ) | | | |
| 6. | (1) | आगतकर का रिबेट जिसका दावा किया गया | | | |
| | | धारा 13(1)(क) के अधीन | धारा 13(1)(ख) के अधीन | धारा 13(1)(ग) के अधीन | धारा 73 के अधीन |
| | | 1 | 2 | 3 | 4 |
| | | | | | |
| योगः– | | | | | |
| | (2) | वर्ष के पारंभ में उपलब्ध आगत कर का रिबेट | | | |
| | | धारा 13(1)(क) के अधीन | धारा 13(1)(ख) के अधीन | धारा 13(1)(ग) के अधीन | धारा 73 के अधीन |
| | | 1 | 2 | 3 | 4 |
| | | | | | |
| योगः– | | | | | |
| | (3) | कुल आगत कर का रिबेट ( (1)+(2) ) | | | |
| 7. | | देय कुल कर तथा ब्याज (यदि कोई देय है तो) | | | |
| 8. | | कम करें, व्यापारी को उपलब्ध आगत कर रिबेट (मद क. 6(3) ) | | | |
| 9. | | कर तथा ब्याज की शुद्ध देय राशि (7–8) | | | |
| 10. | | धारा 27 के अधीन स्त्रोत पर काटा कर | | | |
| 11. | | कर तथा ब्याज की शुद्ध देय राशि | | | |
| 12. | | भुगतान किया गया कर तथा ब्याज, चालान कमांक एवं दिनांक सहित | | | |
| 13. | | समायोजन हेतु उपलब्ध आगत कर का रिबेट– | | | |
| | (1) | केन्द्रीय विकय कर के विरूद्ध | | | |
| | (2) | अधिनियम के अधीन किसी देय राशि के विरूद्ध | | | |
| 14. | | वापसी योग्य आगत कर का रिबेट | | | |
| 15. | | तिमाही विवरण के साथ जमा की गई कर एवं ब्याज की राशि के अतिरिक्त शेष देयकर तथा ब्याज की राशि जिसका भुगलान किया (चालान कमांक एवं दिनांक सहित) | | | |
| 16. | | पैरा 6(3) में दर्शाई राशि के अतिरिक्त वापसी अथवा समायोजन हेतु उपलब्ध आगत कर का रिबेट | | | |

| 17. | वर्षान्त में आगामी अवधि के दौरान देयकर के विरूद्ध समायोजन हेतु उपलब्ध आगत कर का रिबेट (विभाजन) | | | |
|---|---|---|---|---|
| | धारा 13(1)(क) के अधीन | धारा 13(1)(ख) के अधीन | धारा 13(1)(ग) के अधीन | धारा 73 के अधीन |
| | (1) | (2) | (3) | (4) |
| | | | | |
| योगः— | | | | |

## भाग—ख
## दर के अनुसार मालों के संग्रह (स्टाक) का विवरण

| अनुक्रमांक | खाते का पृष्ठ | माल व्यापारिक लेखा का नाम | प्रारंभिक शेष | क्रय | अंतिम शेष | विक्रय |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | | | | | |

## भाग—ग
## अनुसूची—दो में विनिर्दिष्ट माल के क्रय विक्रय की सूची
### क्रय सूची

| अनुक्रमांक | क्रय का दिनांक | व्यापारी का नाम उसके पते सहित जिससे माल क्रय किया गया | रजिस्ट्रीकरण प्रमाण—पत्र क्रमांक | क्रय किये माल का वर्णन | मूल्य | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | | | | | |

### विक्रय की सूची

| अनुक्रमांक | विक्रय की तारीख | व्यापारी का नाम उसके पते सहित जिसको माल बेचा गया | रजिस्ट्रीकरण प्रमाण—पत्र क्रमांक | विक्रय किए गए माल का वर्णन | मूल्य | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | | | | | |

व्यापारी के हस्ताक्षर ......................

ऊपर दी गई विशिष्टियां मेरी सर्वोत्तम जानकारी तथा विश्वास के अनुसार सत्य है,

व्यापारी के हस्ताक्षर ......................

## अभिस्वीकृति

मेसर्स ........................................ (नाम) ............................................ रजिस्ट्रेशन क्रमांक के धारक से अवधि दिनांक ........................... से ................................ तक का विवरण प्ररूप 18 में रूपये .............................. के चालान क्रमांक .............................. दिनांक सहित प्राप्त हुआ।

स्थान ..........................

दिनांक ..........................

प्राप्तिकर्ता शासकीय
कर्मचारी का पूरा नाम तथा
हस्ताक्षर

सील

## प्रारूप—19

(नियम 23(1) तथा (3) देखिये)

### छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर नियम 2006 के नियम 23 के अधीन छूट प्रमाण—पत्र के देने या उसके नवीनीकरण के लिये आवेदन

वाणिज्यिक कर अधिकारी,

...........................................

...........................................

मैं ....................................................... जो कि ...................................................... नाम से ज्ञात कारबार का *स्वामी/प्रबंधक/भागीदार/निदेशक जो छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2005 के अधीन रजिस्ट्रीकरण प्रमाण—पत्र क्रमांक .................... ........... तारीख ..................का धारक हूं, जिसके कारबार का एक मात्र/*प्रमुख स्थान जिसके लिए कि छूट प्रमाण—पत्र की आवश्यकता है, वाणिज्यिक कर अधिकारी ........... ......................के अधिकार क्षेत्र शहर/ग्राम कि म्युनिसपल वार्ड क्रमांक (केवल म्युनिसपल क्षेत्रों के लिये) में स्थित है, एतद्द्वारा—

छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर नियम, 2006 के नियम 23(1) के अधीन दिनांक ........................ से .................... की अवधि के लिये प्रारूप 20 में छूट प्रमाण—पत्र देने के लिये/

*मुझे दिये गये प्ररूप 20 में छूट प्रमाण—पत्र क्रमांक ........................ तारीख .................. (जो इसके साथ में भेजा जा रहा है), जिसकी विधि मान्यता .............................. को समाप्त हो रही है, के नवीनीकरण के लिये.

2. मैं एतद्द्वारा घोषणा करता हूं कि मेरे द्वारा कोई भी ऐसा क्रय या विक्रय किया जाना संभव नहीं है जो छत्तीसगढ़ मूल्य संवर्धित कर अधिनियम, 2003 के अधीन कर के अध्यधीन हो.

